सुलभ-साहित्य माला * छत्तीसवाँ पुष्प

# शरत्-साहित्य

# शुभदा




अनुवादकर्ता—

रूपनारायण पाण्डेय

सोल एजेण्ट—

हिन्दी ग्रन्थ रत्नाकर (प्राइवेट) लिमिटेड, मुम्बई

# निवेदन

'शुभदा' शरद्बाबूका प्रारम्भिक उपन्यास है। यह लिखा तो गया था सन् १८९८ में, परन्तु प्रकाशित हुआ सन् १९३८ के जूनमें, कोई ४० वर्ष बाद, जब कि उनका स्वर्गवास हो चुका था। स्वयं उनके हाथकी लिखी हुई प्रतिके मुखपृष्ठके संकेतोंके अनुसार २० जूनसे लेकर २६ सितम्बर सन् १८९८ तकके बीचमें इसकी रचना हुई थी*। उस समय उनकी अवस्था २२ वर्षकी थी।

उस समय बासा, अभिमान, और ब्रह्मदैत्य नामके तीन उपन्यास और भी लिखे गये थे जिनका अब तक कहीं पता नहीं लगा कि वे उनके मित्रोंने कहाँ खो दिये। 'पाषाण' नामकी एक कहानी भी उनके मामा सुरेन्द्रनाथ गांगुलीने खो दी।

श्री नरेन्द्रदेव लिखित जीवनीके अनुसार बोझा, काशीनाथ, अनुपमाका प्रेम, छवि, बड़ी बहिन, चन्द्रनाथ, हरिचरण, देवदास और बाल्यस्मृतिके बाद शुभदाका लिखना शुरू किया गया था।

शरत्साहित्यके पाठकोंने उक्त सब रचनायें पढ़ी हैं। उनके बादकी लिखी हुई होनेके कारण यह नहीं कहा जा सकता कि 'शुभदा' बिलकुल

---

* शुभदाके पहले संस्करणमें उसके प्रकाशकने उक्त मुखपृष्ठका फोटू प्रकाशित किया है, जिसमें ये तारीखें दी हुई हैं।

कच्चे हाथोंकी रचना है और उसमें शरत् साहित्यकी विशेषता नहीं है। फिर भी जान पड़ता है कि अपनी अन्य नारी चरित्रोंके समान वे सुभदाके अथवा ललना आदिके चरित्रोंको अधिक सजीव बनानेके लिए इसमें संशोधन परिवर्तन करना चाहते थे और इसलिए उन्होंने इसे प्रकाशित नहीं होने दिया। परन्तु फिर समय नहीं मिला और दूसरी नई नई रचनाओंमें लगे रहनेके कारण यह काम न हो सका।

बस सुभदाके सम्बन्धमें अब हमें और कुछ नहीं कहना है। यह पाठकोंके हाथमें है। अनुवादके सम्बन्धमें इतना ही यथेष्ट है कि इसे पं रूपनारायणजी पाण्डेयने किया है।

—प्रकाशक

# शुभदा

## १

गंगाके भीतर गर्दन तक पानीमें खड़ी कृष्णप्रिया महराजिनने आँख-कान मूँदकर तीन डुबकी लगानेके बाद पीतलकी कलसीमें जल भरते-भरते कहा—भाग्यमें जब आग लगती है तब इसी तरह लगती है।

घाटपर और भी तीन-चार औरतें नहा रही थीं, वे सब आश्चर्यसे महराजिनके मुँहकी ओर ताकने लगीं। झगड़ालू और लड़ाका स्वभावकी महराजिनसे साहस करके कोई बात पूछने या उसकी किसी बातको काटने या उसका प्रतिवाद करनेकी हिम्मत कोई भी नहीं करती थी। और फिर उस समय जो स्त्रियाँ घाटपर थीं, वे सब महराजिनसे उम्रमें छोटी थीं।

महराजिनने फिर कहा—सही कहती हूँ बिन्दा, आदमीके भाग्यमें जब आग लगती है तब इसी तरह लगती है।

जिस भाग्यवतीको लक्ष्य करके यह बात कही गई, उसका नाम बिन्ध्यवासिनी है। बिन्दो बड़े आदमीकी लड़की है, बड़े घरकी बहू है। इस समय अरसे बापके घर आई है।

बिन्दोने देखा, बात उसीसे कही गई है, इसलिए साहस पर भरोसा करके उसने पूछा—क्या है बुआजी?

महरानिनने कहा—इसी हारान मुखर्जीकी बात याद आ गई। भगवान् कैसे उन लोगोंको पैर रखकर कुचल रहे हैं।

बिन्दुवासिनी समझी कि हारान मुखर्जीके दुर्भाग्यकी बात हो रही है। वह भी सुनकर दुःखित हुई। लगभग एक महीना हुआ, हारान मुखर्जीका पाँच-छः सालका लड़का मर चुका है। उसी घटनाका खयाल करके बिन्दोने कहा—भगवान् छीन लें तो उसमें मनुष्यका क्या वश ! फिर जन्म और मृत्यु किसके घरमें नहीं होते बुआजी !

बिन्दोकी बातका मतलब कृष्णप्रिया अच्छी तरह समझ नहीं पाई। कुछ देर बाद कह उठी—आह, महीना डेढ़-महीना पहले एक लड़का जरूर गुजर गया है, लेकिन यह बात नहीं है बिन्दो, यह बात नहीं है। मरना-जीना भगवान्‌के ही हाथमें है, यह तेरा कहना ठीक है, मगर यह—शायद तूने कुछ सुना नहीं बेटी !

बिन्दो कुछ नहीं कह; केवल उनके मुँहकी ओर ताकती रही।

कृष्णप्रियाने फिर कहा—हारान मुखर्जीके बारेमें तूने शायद अभी कुछ नहीं सुना !

बिन्दो—उनके बारेमें और क्या सुननेकी बात हुई !

महरानिन बोली—आह ! वही तो कह रही हूँ बेटी कि भगवान् जब मारते हैं, तब इसी तरह मारते हैं। किन्तु उस अभागे मर्दके लिए तो कष्ट नहीं होता कष्ट होता है उस सोनेकी प्रतिमा बहूकी बात याद करके, अभागिनने इस बूढ़ेके पल्ले पड़कर एक दिनके लिए भी सुख नहीं पाया।

बिन्दो महरानिनका मुँह जैसे ताक रही थी, वैसे ही ताकती रही। उसकी समझमें कुछ नहीं आया। जिस मतलबसे कृष्णप्रिया मूल बात छिपाये रखकर ऊपरके डाल-पत्ते फैला रही थी, वह मतलब पूरा हो गया। घाटपर जितनी सुननेवाली थीं, उनमेंसे किसीके भी विस्मय और कुतूहलकी सीमा नहीं रही। हर एक मनमें मनमें यह सोचने लगी कि हारान मुखर्जीकी ऐसी क्या बात हो सकती है जिसे वे नहीं जानतीं, और गाँवके सभी लोग जानते हैं !

बहुत देर तक सोच-विचारकर बिन्दोने कहा—बुआजी, वह बात क्या मैं सुन नहीं सकती !

महराजिन—क्यों नहीं सुन सकती बेटी ! लेकिन यह तो कोई सुखकी बात नहीं—इसीसे कहनेको जी नहीं चाहता । जब समाल आता है, तभी कलेजा फटने लगता है । भाह, भगवान्‌ने ऐसी स्त्रीके भाग्यमें भी इतना कष्ट लिखा है ।

" काहेका कष्ट बुआजी ! "

" कष्ट क्या एक तरहका है ! कितने तरहके कष्ट, कितनी तरहकी बिथा ( व्यथा ) हैं, सो तुम लोगोंसे कहाँ तक कहूँ ! "

" तो भी कुछ सुनें न बुआजी ! "

" ना, अभी रहने दो । कुछ भी छिपा नहीं रहेगा, सभी सुन पाओगी—और सुना भी है लोगोंने । कुछ पहले और कुछ पीछे—तुम भी सब सुन पाओगी । "

" तुम्हीं कहो न ! "

" ना ना, अब न कहूँगी । मैंने सोच लिया है कि अब किसीकी किसी बातमें न रहूँगी । "

बिन्दोने हँसकर कहा—बुआजी, हम क्या तुम्हारी गैर हैं ! और फिर क्या तुमसे कुछ झूठ बोलनेको कहती हैं !

" पर कैसे कहूँ ! अभी तो गंगाजलके भीतर खड़ी होकर कह चुकी हूँ कि अब किसीकी किसी बातमें नहीं रहूँगी । "

कलहप्रिया कुष्णप्रिया महाराजिनके चले जानेपर सभी औरतें एक-दूसरेका मुँह ताकती रह गईं । कोई कुछ नहीं समझा । विशेष बात यह थी कि किसीने आज तक महराजिनको कभी कोई बात दबा जाते नहीं देखा—परपंच उन्हें बहुत प्रिय था । स्नान समाप्त होनेपर सभी अपने अपने घरको चल दीं । बिन्दो घर आकर गीली धोती बदलकर अपनी माके पास गई ।

माने कहा—बिन्दो, इतनी देर तक पानीमें रहना ठीक नहीं । बीमार पड़ गई तो फिर क्या होगा, तू ही बता !

' और क्या होगा, दो दिन भाग लूँगी । "

बिन्दोकी माने हँसकर कहा—यही सीधी बात है, इसके लिए चिन्ता क्या है ।

" मा, हारान मुखर्जीके यहाँ और क्या हुआ है ! "

"और क्या होगा ?"

"आज घाटपर कृष्णा बुआकी बातोंके ढंगसे मालूम हुआ कि उन लोगोंके यहाँ कोई नई दुर्घटना हुई है। तुमने कुछ नहीं सुना ?"

"नहीं। बुआने क्या कहा ?"

"उन्होंने कहा कि हमारे मुखर्जीके घरवालोंको भगवान् जैसे सिरपर पैर रखकर झुमाये दे रहे हैं। लेकिन उस कलमुहे मर्दके लिए तो कुछ नहीं होता, कष्ट होता है सोनेकी प्रतिमा बहूके लिए। इतना ही कहा, और कुछ नहीं बताया। कहती हैं, अब पराये परपंचमें नहीं पड़ूँगी।"

"महाराजिनको इतने दिन बाद धर्मका ज्ञान पैदा हुआ है।"

"मा, तुम क्या सचमुच कुछ नहीं जानतीं ?"

"नहीं।"

"तो आज मैं दोपहरको उनके घर जाऊँगी।"

"क्यों जायगी ? क्या दुर्घटना हुई है, यह जानने के लिए ?"

"हाँ—"

"तू क्या पागल हुई है ? जो बात उन्होंने नहीं कहनी चाही, वही बात पूछने तू जायगी ?'

"वह कौन ?'

माने कुछ इधर उधर करके कहा—वही कृष्णा महाराजिन।

"कृष्णा महाराजिन क्या कोई आदर्श ही है कि वह जो नहीं करेंगी, वह किसीको नहीं करना चाहिए ?

"इन सब मामलोंमें तो वह एक तरहसे आदर्श ही हैं।"

' हा होंगी, मगर मैं जाऊँगी।'

"पराई बातोंमें न पड़ोगी तो क्या कोई हर्ज है ?"

"अच्छा मा, एक आदमी अगर डूब रहा हो तो यह कहकर कि 'पराई बातसे क्या मतलब, उसे क्या बचाना न चाहिए ?"

"तू तो उन्हें बचाने नहीं जा रही है बिट्टो ?"

"कौन डूब रहा है, यह मालूम हो तो अवश्य बचाने जाऊँगी।"

बिन्दोकी मा कुछ देर चुप रहकर बोलीं—बिन्दो, तुम्हें उनके घर जानेकी जरूरत नहीं है। हारान मुकर्जी आदमी अच्छा नहीं है। तुम्हारे बापसे उनकी शत्रुता भी है। तुम्हारा क्या उन लोगोंके घर जाना देखनेमें अच्छा लगता है?

"हारान मुकर्जी अच्छे आदमी नहीं हैं, यह मैं जानती हूँ, लेकिन मैं तो उनके पास नहीं जा रही हूँ। उनकी स्त्रीके पास जानेमें क्या दोष है? मुझे निश्चय जान पड़ रहा है कि उनपर कोई मुसीबत आ पड़ी है। हम पास-पड़ोसके होकर अगर इस समय उनकी ओरसे आँख फेरे रहें तो मेरी ससुरालमें कोई मेरा मुँह नहीं देखेगा।"

"अघोरनाथ (बिन्दोका पति) ने क्या यह कह दिया है कि तू माइके-मोहल्ले यह देखती घूमे कि किसपर क्या मुसीबत पड़ी है, जो मुकर्जीके घरकी खबर न लेने पर वह तेरा मुँह न देखेंगे? और मैं जो तेरी मा होकर तुझे मना कर रही हूँ, यह क्या तेरे सुनने या माननेके योग्य नहीं है?"

"मा मुझे जाना ही होगा।"

"जाकर क्या सुनेगी? हारान मुकर्जीका क्या हुआ है, यह बात घरका कोई आदमी नहीं जानता।"

"फिर तुमने कैसे जाना?"

"तेरे बापसे सुना है।"

"तो फिर बताओ, क्या बात है?"

"नन्दी बाबूकी तहबीलसे रुपए खर्च कर डाले हैं, इसीसे उन्होंने हारानको पकड़ा दिया है।"

"नन्दी बाबू कौन?"

"बागनपाड़ाके जमींदार। इन्हींकी कचहरीमें हारान मुकर्जी नौकर थे।"

"कितने रुपये चुराये हैं?"

"लगभग दो सौ रुपए।"

"किसीने जमानत नहीं दी?"

"कौन देता भला? गाँवमें तुम्हारे बापूजीको ही सब जानते-मानते हैं और केवल वही जमानतदार हो सकते हैं, लेकिन उन्हें तो उस मामलेको

अपना बाबू बना रखा है। उसने एक बार उनसे जमानत देनेके लिए कहा भी पर उन्होंने मंजूर नहीं किया।

बिन्दोने बहुत देर तक चुप रहकर कुछ सोचा, फिर कहा—दोपहरको एक बार मैं उन लोगोंके यहाँ जाऊँगी। जबसे आई हूँ, तबसे एक बार भी बहूको देखने नहीं गई।

बिन्दोकी मा विस्मित हुई और कुपित होकर बोली—यह सब जान-सुनकर भी जाओगी!

बिन्दोने वैसे सहज और स्वाभाविक भावसे गर्दन हिलाकर 'हाँ' कहा, उससे माता फिर कुछ कह नहीं सकीं। कुछ देर चुप रहकर बिन्दोने फिर कहा—अरे उनके यहाँ जानेसे किसीकी कोई हानि नहीं है। मैं कहती हूँ मा कि मर्दोंका झगड़ा औरतों तक न पहुँचना ही अच्छा है।

दिन चढ़ आया देखकर मा घरका काम करने उठ गई। जाते समय बोलीं—वह सुनेंगे तो बहुत खफा होंगे।

"मैं ऐसे जाऊँगी कि वह न सुन पावें।"

"निश्चय सुन पावेंगे।"

"तुम सुनाओगी तभी सुनेंगे।"

"लेकिन सुनकर बहुत नाराज होंगे।"

बिन्दोने अन्यमनस्क भावसे कहा—बाप-मा सन्तानपर खफा होते हैं और फिर भूल भी जाते हैं। इसके लिए तुम चिन्ता न करो मा।

## २

इस स्थानका नाम हलदपुर है। यह गाँव किस जिलेमें है, उसका नाम लेकर किसीको भी कष्ट नहीं देना चाहता। कारण इस स्थानमें किसीको कभी जाना नहीं पड़ेगा। यहाँ देखने-सुनने लायक कुछ भी नहीं है। मगर जो बहुत ही जाननेका कौतूहल हुआ तो मेरा लिखा विवरण पढ़कर जितना समझ सकें उतना समझ लें।

सुना है, इस गाँवमें पहले अनेक धनी लोग रहते थे और यह सम्भव भी है। कारण, एक तो यह गंगाजीके ऊपर बसा है; उसपर बहुत दिनोंके दो-चार पुराने टूटे-फूटे शिव-मन्दिर बेत-वन और जंगली लताओंके बीच आज छिपे हुए मौनव्रतधारी योगीकी मूर्तिकी तरह दिखाई देते हैं। पक्के घाटवाले सूने तालाबके बीच उगे हुए तृणको चरते विचरते हुए दो-एक गाय-बछड़े भी देख पड़ते हैं। यह सब देखकर यह अनुमान होता है कि इस गाँवकी यह दशा हमेशा नहीं रही। किन्तु इस समय केवल दस-बीस घर ब्राह्मणों और कायस्थोंके हैं पचास साठ घर किसानों और छोटी जातिवालोंके हैं चारों ओर जंगल है और उसीके बीच कदाचित् दो-चार आदमियोंके आने-जानेको एक पगडंडी है।

इसी गाँवमें हारानचन्द्र मुकर्जीका घर है। घर खस्ता और पुरानी ईंटोंका बना है। ऊपरके तल्लेमें दो और नीचे चार-पाँच कोठरी हैं। चारों ओर थोड़ेसे साग, दो-चार फलोंके पौधे, दो-एक बेलके वृक्ष और दो-तीन आमके पेड़ हैं। एक केलेका वृक्ष भी है। यही मुखोपाध्याय महाशयकी पुश्तैनी घर और पार्थिव सम्पत्ति है।

हलदपुरसे एक मील दूर बामुनपाड़ा गाँव है। वहींके जमींदार नन्दी बाबूकी जमींदारी कचहरीमें मुहर्रिरी नौकरी करते हैं। बीस रुपए महीना तनख्वाह मिलती है। इसीसे उनकी गिरिस्ती मजेमें चलती थी। लेकिन अब उससे पूरा नहीं पड़ता—हमेशा तंगी, सदा अभाव बना रहता है।

उनके घरमें पोष्यवर्ग भी अनेक हैं। स्त्री है, दो लड़के हैं, दो लड़कियाँ हैं, एक विधवा बड़ी बहन है। अर्थात् बंगालियोंके घरमें साधारणतः जैसा रहता है, वैसा ही उनके यहाँ भी है। जब वह महीना पूरा होनेपर बीस रुपए लाकर स्त्रीके हाथमें देते थे, तब उनके परिवारमें आजकलकी तरह नित्य गरीबी, नित्य अभाव किसीने नहीं देख पाया, कम से-कम इसकी खबर किसीको नहीं हुई। स्त्री और बहन, दोनों मिलकर कायदेसे, सुचारुरूपसे गिरिस्तीका सब धन्धा खेती थीं। अब वह भी करती नहीं हैं और घरकी तंगी और अभाव भी कि तरह दूर नहीं होता। आज खाना नहीं है, आज चावल-दाल नहीं है, आ ईंधन न होनेसे रसोई नहीं बन सकी। नित्य यह नहीं है, वह नहीं

संकटमें पड़कर मुखर्जीने एक असत् उपाय निकाला; अर्थात् मालिककी तहवीलमेंसे थोड़ा थोड़ा हाथ साफ करने लगे। विश्वासी हारान बाबूपर पहले किसीने सन्देह तक नहीं किया। किन्तु यह उपाय अधिक दिनों तक नहीं चला। क्रमशः ज़मींदार बाबूको सन्देह होने लगा। सन्देह जब गहरा हो उठा, तब ज़मींदारने एक दिन खाता, रोकड़-बही वगैरह देखना चाहा। खाता देखनेपर उसमें अनेक गलतियाँ, बहुत गोलमाल निकला। साथ ही चोरी भी पकड़ी गई। हारान बाबू अबतक बहुत-से रुपए उड़ा चुके थे। ज़मींदार भगवान लच्छी दयालु और धर्मात्मा आदमी थे। उन्होंने हारान बाबूको बुलाकर पूछा—कितने रुपए तुमने चुराये हैं ?

“ सो नहीं जानता। ”

“ जानते नहीं ? खाता-पत्र देखनेसे जान पड़ता है तीन हज़ारसे ऊपर चुराये हैं। इतने रुपये क्या किये ? ”

“ खर्च हो गये। ”

“ खर्च तो हो गये, लेकिन तुमने चोरी क्यों की ? ”

“ बीस रुपएमें खर्च पूरा नहीं पड़ता, इसीसे चोरी करनी पड़ी। ”

बीस रुपयेमें अबतक, इतने दिन, तुम्हारा काम चलता रहा, अब न चलनेका कोई कारण मेरी समझमें नहीं आता। खर यह चाहे जो हो, तुमने मुझसे यह क्यों नहीं कहा कि अब बीस रुपएमें तुम्हारा निर्वाह नहीं होता ? ”

“ कहनेसे क्या आप मुझे अधिक तनख्वाह देते ? ”

“ शायद दे देता लेकिन इसे जाने दो। तुमने जितने रुपये लिए हैं, उनमेंसे आधेके लगभग रुपए भी अगर तुम लौटा दो तो मैं तुमको छोड़ दे सकता हूँ। ”

“ किस तरह दूँगा ? मेरे पास तो कुछ भी नहीं है। ”

“ तुम्हारे कोई ज़मीन, बाग वगैरह हो तो बेच डालो। ”

“ केवल एक दमका घर है, वही बिकवा दीजिए। और कुछ नहीं है। ”

“ तुम्हारी स्त्री और लड़के-बाले कहाँ रहेंगे ? ”

"पेड़के तले।"

भगवान बाबू बहुत देर सोचते रहे। इसके बाद हारान मुखर्जीके मुँहकी ओर गौरसे देखकर बोले—तुम्हारी आँखें इतनी लाल क्यों हैं?

"यह मैं कैसे जानूँ!"

तब हारान मुखर्जीको विदा करके सरिश्तेके और एक आदमीको बुलाकर नन्दी बाबूने कहा—तुम हारान मुखर्जीके घरकी खबर ला सकते हो?

"क्या खबर लानी होगी?"

"यह कि उनके घरकी हालत कैसी है, जमीन जायदाद कुछ है कि नहीं, किसी तरहका कर्ज है कि नहीं—यही सब।"

वह आदमी हारान बाबूकी बहुत-सी बातें जानता था। बोला—जहाँ तक मैं जानता हूँ, मुखर्जी महाशयके घरकी दशा अच्छी नहीं है। सम्पत्ति भी जान पड़ता है, कुछ नहीं है। देना या कर्ज है कि नहीं इस बारेमें मैं कुछ नहीं कह सकता।"

"अच्छा, अच्छी तरह पता लगाकर मुझे बताना।

दो दिन बाद उसने आकर बताया कि घर-गिरिस्तीकी हालत जहाँतक खराब हो सकती है उससे भी बढ़ कर घर-गिरिस्ती हो चुकी है। और सब बातें जो यह बता चुका है, सब सच हैं।

नन्दी बाबूने पूछा—मुखर्जी किसी तरहका नशा-पानी करता है क्या?

"जी हाँ गाँजा पीते हैं।"

"इसीसे उनकी आँखें इतनी लाल थीं। नशाबाजीके सिवा और भी कोई दोष है क्या?"

आदमीने सिर झुकाये हुए कहा—सुनता तो हूँ कि है।

"तो फिर एक काम करो। कल कोर्टमें जाकर हारान मुखर्जीके नाम चोरीके अपराधका मुकदमा दायर कर दो और पुलिसमें भी रिपोर्ट कर दो।"

अन्तका नतीजा यह हुआ कि मुखर्जी महाशयको पुलिसके हाथों गिरफ्तार होकर हाजतमें जाना पड़ा।

निकट होने पर भी हलदपुरका प्रायः कोई भी आदमी यह समाचार नहीं जान पाया। हाँ, विन्दोके बाप भवतारन गांगुली इस बातको जान गये थे। जान पड़ता है, मन्दी बाबूने ही उन्हें इस घटनाकी खबर दी थी। वह प्रतिष्ठित और धनी-मानी व्यक्ति थे। इच्छा करने पर जमानत देकर हारान मुकर्जीको अनायास हवालातसे छुड़ा सकते थे। किन्तु उन्होंने कुछ भी नहीं किया सहाय-सम्बलहीन मुकर्जी हवालातमें ही सड़ने लगे। और एक बात है—कलह-प्रिया कृष्णा महराजिनने यह बात कैसे सुन पाई, यह केवल वही बता सकती है।

बैसाखकी दुपहरी काले बादलोंसे ढक आई और धीरे धीरे अन्धकार हो आया। इस समय हारान बाबूके घरमें, रसोईघरके बरामदेमें उनकी स्त्री और बड़ी बेटी ललना आमने-सामने बैठी हैं। दोनोंका मुँह सूखा हुआ है। आज एकादशी है—ललना बाल-विधवा है वह एक बूँद पानी भी आज नहीं पी सकती। और उसकी मा— उन्होंने भी अभी तक कुछ नहीं खाया-पिया है।

ललनाने कहा—मा, जान पड़ता है, आज भी बप्पा नहीं आवेंगे। बादल घिर आये हैं। अगर पानी बरस पड़ा तो रसोईघरमें खड़े होनेकी भी जगह नहीं रहेगी। तुम कुछ खा क्यों न लो!

ललनाकी माने कहा—और तनिक देख लूँ। तीन दिनसे नहीं आये-आज अगर आवें!

"मा, बप्पाने तो ऐसा कभी नहीं किया। तीन दिन नहीं आये—अगर आज भी न आवें!"

"कैसे कहूँ! वही भगवान् है।"

एकादशीके दिन रासमणि (हारान बाबूकी बड़ी बहन) जरा देरसे स्नान पूजा करती थीं। अभी अभी नित्यकर्म समाप्त करके माला फेरती-फेरती पास आकर चिल्लाकर बोलीं—बहू, हरे अभी तक नहीं आया!

बहूने उदास भावसे कहा—और भी तनिक राह देख रही हूँ।

रासमणि—देखती नहीं, मेरा ख्याल कर रही है! और तनिक देखनेसे क्या होगा! वह मुआ आज इतनी देरमें क्या आवेगा! जाकर देख, गाँजा पीकर नशेमें धुत किसी ऐसी औरतके घरमें पड़ा होगा।

उपवासके कारण रासमणिका मिजाज उस दिन कुछ खिनखिना हो उठा था। कोई कुछ नहीं बोला, यह देखकर वह और भी कुछ कुपित हो उठीं। बोलीं—मुँहझौंसा कब मरेगा, कब हम लोगोंके हाड़ जुड़ायेंगे!

अब ललनासे रहा नहीं गया। उसने कुण्ठित भावसे कहा—बुआ, एकादशीके दिन कोस क्यों रही हो?

'एकादशीके दिन कोस क्यों रही हो?' यह बात रासमणिके हृदय पर चोट कर गई। उन्हें भीतर व्यथा हुई और वह इस बात पर स्वयं लज्जित हुईं। लेकिन उनसे छोटी जरा-सी छोकरी ललनाने जो यह कहकर उन्हें लज्जित किया, इससे दूना जल उठीं। बोलीं—तू अभी कलकी छोकरी मुझ बूढ़ीको एकादशी-द्वादशीकी सीख देने न आ। यह क्या तेरा ही बाप है, मेरा कोई नहीं होता?

कहते कहते रासमणिकी आँखें गीली हो आईं। बोलीं—बच्चा मेरा तीन दिनसे घर नहीं आया। मेरे कलेजेके भीतर कैसा-कैसा हो रहा है, इसे मेरे इष्टदेव ही जान सकते हैं।

आँचलसे आँसू पोंछते हुए फिर कहा—मैं बूढ़ी ठहरी। अगर कोई ऐसी-वैसी बात मुँहसे निकल जाय तो तुम लोग आँखोंमें उँगली डालकर मेरी भूल दिखाकर चार बातें सुना दो!—कोई जरूरत नहीं है बेटी, मैं अब तुम्हारी किसी बातमें दखल नहीं दूँगी। यह देखकर कि खाना-पीना छोड़कर बहू घुल-घुलकर मरी जा रही है, दो बातें बोले बिना नहीं रहा जाता।

ललना बहुत कुण्ठित हुई। वह खुद ही यह नहीं जानती थी कि उसकी एक बातका इतना गहरा मतलब निकल सकता है और वह रोने-धोनेका कारण बन सकता है। वह बोली—बुआजी, मुझसे कसूर हुआ। अब मैं कभी ऐसी बात नहीं कहूँगी।

सचमुच इस तरह कहना उचित नहीं था। उसकी माने भी कहा—बेटी, तुम अब सयानी हो गई हो—सब बातें समझ बूझकर मुँहसे नहीं निकाल सकती?

इसके बाद सबके बहुत कहने-सुनने और दबाव डालने पर ललनाकी माने कुछ आहार किया। इसी समय बिन्दोने अपनी पाँच बरसकी कन्या प्रमिलाका हाथ पकड़े हुए हारान बाबूके घरमें प्रवेश किया।

सामने ही रासमणि खड़ी थी। वह उसे देखकर बोलीं—बिन्दा, अब इस तरफ आती ही नहीं।

जिन्हें अप्रतिम होनेवाली अनुभूति नहीं। उसने भी हँसकर कहा—तुम ही दीदी, हमारे ऊपर कम आती हो!

रासमणिने कहा—मुझे कहीं आनेका मौका कहाँ मिलता है बहना। छोटे बच्चेकी बीमारीके कारण एक पग भी कहीं हिलनेका उपाय नहीं है।

"उसे क्या हुआ है? क्या बीमारी है?"

"एक हो तो बताऊँ। बुखार, तिल्ली, पेटका दर्द—कुछ भी तो बाकी नहीं है!"

"बहू कहाँ है?"

"अभी इतनी देरको, दो कौर खाकर उस कोठरीमें लड़केके पास जाकर बैठी है।"

"इतनी देर क्यों हुई?"

"हारानकी राह देखनेमें। वह तो तीन दिनसे घर ही नहीं आया। अगर आज आवे, और जरा देख ले—यही करते करते इतनी देर हो गई।"

बिन्दु वहाँसे चलकर उस कोठरीमें पहुँची जहाँ बहू शुभदा अपने बीमार छोटे लड़के माधवके सिरहाने बैठी उसे कहानी सुना रही थी। माधव हारान मुखर्जीका छोटा लड़का है। अवस्था केवल आठ वर्षकी है। आज एक वर्ष हुआ यह मलेरिया और तिल्लीके रोगसे पीड़ित होकर चारपाईपर पड़ा है। रोग उसका कुछ ऐसा कठिन नहीं है। अगर ढंगसे जाकर ढंगसे इलाज हो सकता तो अबतक आराम हो जाता। किन्तु धनके अभावमें किसी तरह अच्छी चिकित्सा नहीं हो पा रही है। साधारण घरेलू दवाएँ, टोटका, धूप-पावन और कुनैनके ऊपर भरोसा करके वह किसी तरह उठकर बैठ नहीं पा रहा है। शान्त, स्निग्ध, उज्ज्वल आँखोंसे माका मुँह ओर ताककर माधवने कहा—मा, बाबूजी आज तीन-चार दिनसे मुझे देखने क्यों नहीं आये!

वह घरमें नहीं है।"

"कहाँ गये हैं मा!"

माने कुछ इधर उधर करके कहा—तुम्हारी दवा लेने गये हैं बेटा। बालकने प्रसन्न होकर कहा—मीठी दवा लावें, कड़वी दवा अब और मुझसे

लाई नहीं जाती। देखो मा, आराम होकर फिर पहलेकी तरह घूमने-फिरनेको मेरा भी चाहता है।

कुछ देर चुप रहकर बचा फिर आग्रहके साथ पूछ बैठा—मा, मैं अच्छा तो हो जाऊँगा न?

माताकी आँखोंमें आँसू आ रहे थे। वह मन-ही-मन कह रही थी—जगदीश्वरके मनमें क्या है, वही जानते हैं। प्रकटमें वह कुछ कहने जा रही थी कि बिन्दोने चटपट पास आकर कहा—क्यों न अच्छे होगे बेटा? मैं पास रहकर जल्दीसे तुमको आराम कर दूँगी।

माधव या उसकी मा, किसीने बिन्दोको आते नहीं देखा था। सहसा दोनों ही चौंक उठे।

बिन्दोने चारपाईपर बैठते हुए पूछा—शुभदा, तू भोजन तो कर चुकी है न?

हारान बाबूकी स्त्रीका नाम शुभदा है। बिन्दो अवस्थामें उससे कुछ छोटी होनेपर भी नाम लेकर ही पुकारती थी। शुभदाने गर्दन हिलाकर कहा—हाँ।

"तेरी बड़ी लड़की कहाँ है?"

"जान पड़ता है, ऊपर है।"

"तो उसे जरा बुला।"

इतना कहकर आप ही पुकारने लगी—ललना, ओ ललना!

ललनाने ऊपरसे कहा—क्यों? क्या है?

बिन्दोने कहा—जरा नीचे तो आ बेटी।

ललनाके आनेपर उसके हाथमें अपनी कन्याको देकर बिन्दोने कहा—प्रमीलाको लेकर जरा देर अपने भाईके पास बैठ तो बेटी। बहुत दिनोंके बाद भेंट हुई है, तेरी माँके साथ उस घरमें दो-चार बातें कर आऊँ।

प्रमीलाको ललनाके हाथमें सौंपकर, शुभदाका हाथ पकड़कर, बिन्दो एक दम ऊपरकी कोठरीमें आकर बैठी। कोठरीका द्वार बन्द करके उसने कहा—बहू, हारान दादा आज के दिनसे घर नहीं आये?

"तीन दिनसे।"

"तू कुछ जानती है कि क्यों नहीं आये?"

"मा, कुछ नहीं।"

बिन्दोकी भावभंगीसे उसे डर लगा रहा था कि पीछे कहीं कुछ अशुभ बात न सुनावे। बिन्दो मौन रहकर सोचने लगी। झुमराके भी शरीरसे लगातार पसीना छूटने लगा। बहुत देर बाद बिन्दोने कहा—झुमरा, जानती तो हो, बहुत बातें ऐसी होती हैं कि इच्छा रहनेपर भी जिन्हें सीधे लगनेवाली बनाकर नहीं कहा जा सकता?

झुमराने सूखे हुए मुखसे कहा—जानती हूँ, क्यों? क्या बात है?

बिन्दोने कहा—शायद राजा बाबू तीन-चार दिनसे घर नहीं आये। मान लो उन्हींके सम्बन्धमें कोई बुरी खबर देना हो।

झुमराके सारे शरीरमें बिजलीकी लहर-सी दौड़ गई। झुमराने कहा—जान पड़ता है, वह अब जीवित नहीं हैं?

बिन्दोने कहा—यह क्या, ऐसी क्यों है? किसने कहा कि वह जीवित नहीं हैं?

वह जीवित हैं?"

'छि, जीवित क्यों न रहेंगे? जीवित हैं, शरीरसे सुस्थ हैं।"

पतिके सुस्थ शरीरसे जीवित रहनेकी खबर सुनकर भी झुमरा कुछ बोल न सकी। बहुत देर बाद मलिन मुखसे धीरे-धीरे उसने पूछा—फिर क्या है।

'यही बात कहने आई हूँ। लेकिन तू जो ऐसा करेगी तो कैसे कहूँगी?'

'झुमराने लम्बी साँस छोड़कर कहा—अब मैं ऐसा नहीं करूँगी। क्या हुआ है, बताओ?

उन्होंने चोरी की है, यह कहकर मन्नी बाबूने उनको हवालातमें बन्द करा दिया है।"

झुमराने घबराकर कहा—हवालातमें बन्द करा दिया है?

झुमराका चेहरा पीला पड़ गया। पुनः बोली—अब क्या होगा?

बिन्दोने स्वाभाविक स्वरमें ही कहा—होगा और क्या? उन्हें वहाँसे छुड़ा लाना होगा।

"यह क्या हो सकता है?"

"होगा नहीं तो क्या हवालात होनेसे ही जेल हो जाती है?

बहुत देर चुप रहकर शुभदाने कहा—बिन्दो, मैं तुम्हारे बापके पास एक बार जाऊँगी।

बिन्दोने गर्दन हिलाई। वह जानती थी कि शुभदाका मुँह देखकर पत्थर पसीज उठेगा, लेकिन भवतारन गांगुली (बिन्दोका बाप) नहीं पसीजेंगे। इसीसे सहमत न होकर उसने कहा—जाकर क्या होगा?

"हमारे कोई नहीं है। वह अगर दया करके कोई उपाय कर दें।"

"जिसके कोई नहीं है, उसके भगवान् तो हैं। तुम्हारे दादा और मेरे पितामें तबसे झगड़ा चली आ रही है। इसीसे उनके पास जानेसे कोई फल न होगा।"

"फिर क्या उपाय है?"

"उपाय मैं कर दूँगी। नहीं तो क्या केवल यह खबर सुनानेके लिए ही आई हूँ। लेकिन मैं जो कहूँगी वह कर सकोगी?"

"कर सकूँगी।"

"चाहे जितना कठिन हो?"

शुभदाने दृढ़ स्वरमें कहा—हाँ।

"■ सुनो। नन्दी बाबूने दो सौ या तीन सौ रुपये तहवीलसे चुरानेकी नालिश उनके नाम की है।"

दो-तीन सौ रुपये! शुभदाको भ्रम हुआ कि इतने रुपये भला क्या एक साथ आदमी चुरा सकता है? और चुरायेगा भी तो रखेगा कहाँ?

शुभदाने कहा—इतने रुपये उन्होंने कभी नहीं चुराये बिन्दो।

"न चुराये हों तो अच्छा ही है। लेकिन इस बातसे हमें काम नहीं है। मैं समझती हूँ कि नन्दी बाबूको यह रुपया देकर खूब अनुनय-विनय करनेसे वह छोड़ दे सकते हैं।"

"मगर यह कैसे होगा? इतने रुपये देनेको मैं कहाँ पाऊँगी?"

"वह मैं बताती हूँ। बहू, यह लज्जाका समय नहीं है। तुम मेरे ये दोनों हाथके कड़े लेकर आज रातको आप ही भगवान बाबूके पास जाओ। उसके बाद जो अच्छा समझो, वह करो।"

शुभदाने विस्मित होकर कहा—तुम्हारे दोनों कड़े ?

"हाँ, मेरे दोनों कड़े। इनके दाम तीन-चार सौ रुपये होंगे। ये कड़े देकर साध्य-साधना चिरौरी-मिनती करनेसे वह दया करके हारान दादाको छोड़ भी दे सकते हैं।"

"लेकिन बिन्दो—"

"इसमें लेकिन क्या है ? पहले स्वामीको बचाओ, उसके बाद किन्तु-परन्तु करना। यह क्या संकोच करनेका समय है बहू ? और रुपये चुका देनेकी ही क्या चिन्ता है बहू ? तेरा लड़का बड़ा होकर अदा कर देगा।"

"तो आज ही जाऊँ ?"

"हाँ, आज ही।"

"किसके साथ जाऊँ ?"

"ऐसा कोई विश्वासी आदमी है क्या ?"

"कोई नहीं।"

"तो अकेली ही जाओ। बल्कि अकेली जाना ही अच्छा है; क्योंकि चार आदमी सुन पावेंगे तो इस तरहकी बातें मढ़ दे सकते हैं।"

"तो आज जाऊँ ?"

"हाँ, आज ही जाओ। सन्ध्याके बाद एक मैली धोती पहनकर मुँह ढककर जाना। कल इसी समय मैं फिर एक बार आऊँगी।"

बिन्दोके जाते समय शुभदाकी आँखोंसे आँसू गिरने लगे। बिन्दोने स्नेहपूर्वक उन्हें पोंछ दिया, कहा—ईश्वर करें, सब मंगल ही हो। अगर इससे काम नहीं बना तो अन्य उपाय भी है। तू कुछ चिन्ता न करना।

इसके बाद आँचलसे पाँच रुपये खोलकर शुभदाके हाथमें थमाते हुए बिन्दोने कहा—बहू, मैं तेरी माके पेटकी सगी बहन ही हूँ। मुझसे कोई लज्जा नहीं है। अभी ये पाँच रुपये ले—बच्चोंको कुछ खरीद देना।

नीचे आकर ललनाका हाथ पकड़कर बिन्दोने कहा—दिन अब कुछ नहीं है—बस बेटी, घर चले। इसके बाद विधवा ललनाके ऊपर एक स्नेहसिक्त करुण दृष्टि डालकर वह अपने घर गई।

# ३

पहले दोपहरको जो सब बादल वायुके उपद्रवसे छिन्न-भिन्न होकर भाग गये थे, वे सन्ध्याके बाद ही एकके बाद एक बड़ी धूमसे गाजे-बाजेके साथ फिर आकाशमें जमा होने लगे। सभीने निश्चय कर लिया कि आज रातको वर्षा हुए बिना नहीं रहेगी। गर्मी कम होगी—आराम करेंगे। यह बात सबके मतलब सिद्ध होगी; केवल घुमदाने समझा कि उसीके दुर्भाग्यसे इस दुर्योगका सूत्रपात हुआ है। एक तो हलदपुर गाँवकी राह आज सन्ध्याके बीच होकर है, उसपर घोर घनघटा घिर आई है। तो भी घुमदा रुकी नहीं। वह आँचलमें वे दोनों कड़े बाँधकर, धोतीको अच्छी तरह पहनकर, एक बिछौनेकी चादरसे सारे शरीरको अच्छी तरह ढककर अपने घरसे निकली। वह पहले कभी मधुनपाड़ा गाँव नहीं गई थी। केवल यह सुना था कि उत्तरकी ओर मुँह करके चलनेसे आध कोसपर पक्की सड़क मिलती है और वहाँसे और थोड़ा आगे बढ़ते ही मधुनपाड़ा गाँव मिलता है। वहाँ पहुँच जानेपर जमींदारका घर पहचान लेनेमें कुछ भी देर न लगेगी। क्योंकि, जन्दी बाबुओंका बड़ा भारी महल गाँवमें प्रवेश करते ही देख पड़ता है, ऐसा उसने सुन रखा था। किन्तु हलदपुरकी अँधेरी राह पारकर पक्की सड़क पाना ही उसके लिए कठिन हो गया। क्रमशः अन्धकार घना हो गया—एक-दो बूँदें भी गिरने लगीं। पहले एक-दो बूँद, फिर मूसलधार पानीकी वर्षा शुरू हो गई। यह देखकर घुमदाने एक वृक्षके तले आश्रय ग्रहण किया। राह बिल्कुल अनजान था। अन्धकार इतना गहरा था कि हाथ भरके फासलेकी चीज भी नहीं देख पड़ती थी। प्रबल वर्षा और उसके साथ बिजलीकी चमक और कड़क, घुमदा भीतर तक काँपने लगी। उसने देखा, चारों ओरसे जंगली जीव-जन्तु दौड़ते हुए उसी वृक्षके नीचे आश्रय लेने आ रहे हैं। पास आकर मनुष्यकी मूर्ति वहाँ खड़ी देखते ही भयसे चिल्लाकर तुरन्त भाग खड़े होते हैं। घुमदाको सहसा यह ख्याल आया कि अगर कोई चोर या डाकू इसी जगह पानीसे बचनेके लिए आ पड़े तो क्या होगा! उसे अपने प्राणोंका भय नहीं हुआ किन्तु प्राणोंसे भी अधिक मूल्यवान् दो कड़ोंकी जोड़ी उसके पास थी, उसके लिए भय हुआ। स्वामीके दुःसाध्य उपाय और अपना सब आशा-भरोसा यही कड़ोंकी जोड़ी थी

अगर कुछ पता लग जाय, ऐसी एक क्षीण आशाके सहारे शुभदा प्रस्थान न करके एक किनारे खड़ी रही। वृद्धने मन्दिरके द्वारके सामने आकर देखा, एक स्त्री घूँघटसे मुँह ढके खड़ी है। वह कुछ न कहकर मन्दिरके भीतर चले गये। कुछ देर बाद बाहर निकले तो देखा, वह स्त्री अब भी वैसे ही खड़ी है। उसने घूँघट देखकर पहले अनुमान किया था कि किसी भले घरकी कोई स्त्री पानीसे बचनेके लिए यहाँ आ खड़ी हुई थी, अब चली जायगी। किन्तु अब भी उसे उसी तरह खड़ी देखकर वृद्धको उसके बारेमें जाननेका कौतूहल हुआ। वृद्धने पूछा—तुम कौन हो? स्त्रीने कुछ उत्तर नहीं दिया।

"कहाँ जाओगी बच्ची?"

शुभदाको बोलनेमें लज्जा लग रही थी किन्तु अब उसने धीरेसे कहा, "जमींदार बाबूके घर।"

"जमींदारका घर तो वह सामने ही है। फिर वहाँ न जाकर यहाँ क्यों खड़ी हो?"

शुभदा कोई उत्तर न दे सकी।

वृद्धने फिर पूछा—जमींदारके घरमें किसके पास जाओगी?

"बाबूके पास।"

"किन बाबूके पास?"

"मझले बाबूके पास।"

वृद्धने विस्मित होकर कहा—मझले बाबूके पास?

"हाँ।"

"तो मेरे साथ आओ।"

वृद्ध आगे आगे चलने लगे। शुभदा चाँदनीके उजालेमें वृद्धके श्वेत केश और सौम्य मूर्ति देखकर निःसंकोच भावसे पीछे पीछे चलने लगी। क्रमशः आँगन पार होकर, बाग पार होकर, एक कमरेका द्वार खोलकर वृद्धने पुकारा—इस बैठकमें आओ।

शुभदाने कमरेमें प्रवेश करके देखा, खूब सजा हुआ कमरा है। सारे फर्शपर कीमती गलीचा बिछा है। सामने मसनद तकिया रखा है। वृद्धने उधर बैठकर शुभदाको दीपकके प्रकाशमें सिरसे पैर तक, कुछ खुले हुए घूँघटके भीतरसे जितना देखा जा सकता था, गौरसे देखा। शुभदा एक समय रूपसी थी।

शुभदाने अपने आँसू पोंछकर कहा—उन्हें छोड़ तो दीजियेगा न?

"इच्छा तो न थी। वह जैसा बदमाश है, उससे उसे दण्ड मिलना ही उचित था। फिर भी तुम्हारे कहनेसे छोड़ दूँगा।"

शुभदाकी आँखोंसे सावन-भादोंकी झड़ी लग गई। लेकिन इसको वह ब्राह्मण कन्या होकर भी मुँह खोलकर आशीर्वाद देनेका साहस नहीं कर सकी। मन ही मन उनको सैकड़ों धन्यवाद देकर, ईश्वरके चरणोंमें उनका हजारों तरहका मंगल मनाकर वह जानेके लिए उठ खड़ी हुई।

भगवान बाबूने सिर उठाकर कहा - आज ही घर जाओगी?

शुभदाने गर्दन हिलाकर बताया कि आज ही जाऊँगी।

भगवान बाबूने पूछा—तुम्हारे साथ और कोई आदमी है?

"कोई नहीं।"

"कोई नहीं? तो इतनी रातको अकेली न जाओ। एक आदमी साथ दे जाता।"

शुभदा यह भी अस्वीकार करके अकेली ही उस बंगलेके भीतरसे घरको लौटी।

जब उसने घरमें प्रवेश किया, उस समय भोर हो गया था। ललना पहले ही उठकर घरके कामधाम करनेकी चेष्टा कर रही थी। भीगे कपड़ोंमें माँको देखकर उसने कहा—मा, इतने तड़के नहा आई?

शुभदा 'हाँ' कहकर भीतर चली गई।

## ४

रासमणि और कृष्णमणि नाम न रखकर शुभदाने जो दोनों बेटियोंके नाम ललना और छलना रखे थे, इससे ननद रासमणिके मनको बड़ा धक्का था।

खासकर बेशरमीकी-सी ललना और छलना ये दोनों नाम आठों पहर उनके कानोंमें खटकने लगा। ललना नाम तो फिर भी कुछ उतना बुरा नहीं है; लेकिन छि.—छलना भी कोई नाम है! रासमणि छलनाको जो नहीं देख सकती थीं, उसका आधेसे अधिक कारण उसका यह नाम था। लोग लड़के-लड़कियोंके नाम देव-देवियोंके नामपर रखते हैं क्योंकि उन्हें पुकारनेमें भी भगवान्‌का; देवी-देवताओंका नाम मुँहसे निकलता है; किन्तु इन दोनों लड़कियोंके पुकारनेमें पाप पड़ता है, जैसे पापका बोझा थोड़ा थोड़ा करके बढ़ रहा है।

ललना—अच्छा क्यों होगा पगली !

"नहीं हुआ ! अच्छा दीदी, हमारे गाँवमें कोई हाथ देखना
जानता है क्या ?"

"—क्यों ?"

"मैं अपना हाथ दिखाऊँगी !"

"क्यों, भला ?"

"वह हाथ देखकर बता देगा कि मेरे गहने होंगे कि नहीं !"

ललनाकी आँखोंमें आँसू आ जाते । वह कहती—होंगे बहन, होंगे । तू
ठकुरानी होगी ।

ललना क्या कहती ! मुँह बन्द करके रोकर अच्छा मान जाती । गहने होंगे
कि नहीं, यही वह पूछ रही थी । ठकुरानी होनेकी बात किसने कही ?

कभी आकर ललना पूछती—दीदी, हम लोगोंके कुछ क्यों नहीं है ?

ललना कहती—हम गरीब दुखिया हैं, इसलिए ।

"गरीब दुखी क्यों हैं दीदी ? गाँवमें कौन हम लोगोंकी तरह ऐसे रहता
है—ऐसे कष्ट पाता है ?"

"ईश्वरने जिसे जैसा बनाया है—जिसके भाग्यमें जैसा लिख दिया है, उसे
उसी तरह रहना पड़ता है ।"

ललना ऐसा कहती—ईश्वरने और किसीको ऐसा नहीं बनाया, केवल हम
लोगोंको ही ऐसा बनाया है ?

"हमारे पूर्वजन्मके पापका फल है ।"

"कौन-सा पाप ?"

"पाप क्या एक तरहका है बहन ? शायद ऐसे बहुत-से कर्म किये हैं जो न
करने चाहिए थे । धन-मानकी भक्ति नहीं की—भक्ता नहीं की—अनुचित रूपसे
लोगोंको भी दुखाया—सताया दिया । और भी न जाने क्या क्या किया होगा ।

ललनाका मुख मुरझा गया । बोली—तो क्या इसी तरह सदा हमारे दि[illegible]
बीतेंगे ? क्या कभी सुख न मिलेगा ?

"ऐसा क्यों सोचती हो बहन ? बुरे दिन बीत जानेपर फिर अच्छे दि[illegible]
आयेंगे ।"

कलकत्तेकी बात जानती हो ? मेरा वही हाल हुआ था। चोरी लगाकर नन्दी बाबूने मुझको—नहीं, मेरे भाग्य नालिश की थी।

"नालिश की थी ?"

"हाँ, नालिश की थी; लेकिन झूठ बात कितनी देर टिक सकती है ? कुछ भी साबित नहीं हो सका—आज वही मुकदमा जीतकर घर आया हूँ।"

घूँघटके भीतर झुमराने आँखें पोंछीं। रासमणिने नन्दी-घरानेकी बहुत मंगल कामनाकी, उनकी सात पीढ़ियोंको मुक्ति देनेके लिए दुर्गा महारानीके चरणोंमें प्रार्थना की। इसके बाद कहा—किन्तु वे क्या तुम्हें नौकरीमें फिर रखेंगे ?

हारानचन्द्रने आँखें लाल करके कहा, नौकरीमें रखेगा ? मैं जब नौकरी करूँगा तभी तो रखेगा ? हरामजादे भगवान नन्दीका मुँह मैं इस जन्ममें नहीं देखूँगा। अगर जीता रहा तो इसका बदला दूँगा—मेरा जैसा अपमान किया है उसका बदला जरूर चुकाऊँगा।

रासमणि कुछ देर भीत-विस्मित दृष्टिसे अपने वीर स्वामीकी ओर ताकती रही। फिर धीरे धीरे बोली—तो फिर अबका खाना-खर्च—

हारानने हँसके साथ कहा—उसकी चिन्ता न करो दीदी। मैं मर्द-बच्चा ठहरा—मुझे चिन्ता क्या है ? कल ही किसी और जगह नौकरी ढूँढ़ लूँगा।

हारानचन्द्रकी इस बातपर रासमणिने सम्पूर्ण विश्वास कर लिया हो, यह बात न थी, तथापि वह कुछ आश्वस्त हुई—उन्हें कुछ गौरव हुआ। सम्पूर्ण अविश्वास करनेकी अपेक्षा इस दारुण दुश्चिन्ताके हाथसे छुटकारा पानेके लिए ऐसे समय स्त्रीकी इच्छा होती है। रासमणिने भी यही किया। उन्होंने अपने मनको समझाया कि वह जो कहता है वही शायद करेगा। कमसे कम अन्तमें इस विपत्तिके समय तो आँखें खुलेंगी।

कुछ देर चुप रहकर रासमणिने कहा—जो भाग्यमें हो वही भरना—नहीं तो हारी-बीमारीमें, बाल-बच्चे लेकर संकट और कष्टकी कोई सीमा नहीं रहेगी।

एक लम्बा-चौड़ा उत्तर देकर हारानचन्द्रने भोजन समाप्त किया और उठ खड़े हुए। अब माधवसे भेंट हुई। उसने सुना था कि पिता आये हैं, इसीसे आग्रह उन्मुख होकर अपनी चारपाईपर बैठा था। हारानचन्द्रने पास आकर उसकी देहपर हाथ फेरकर कहा—"कैसे हो माधव ?

"आज अच्छा हूँ बाबू। तुम इतने दिन आये क्यों नहीं ?"

शुभदाने मुस्काते हुए थोड़ेसे कहा—अब और तो कुछ नहीं है।

हारानचन्द्रने हँसते हुए कहा—यह कहीं हो सकता है! तुम्हारा लक्ष्मीका भंडार कभी नहीं चुकता।

शुभदाने मन ही मन लक्ष्मीके भंडारकी बात स्मरण की। प्रकटमें कहा—सचमुच कुछ नहीं है।

"क्यों न होगा! कल तो मैंने देखा था कि कुछ-न-कुछ पैसे और एक रुपया भी था।"

शुभदा चुप हो रही। हारानचन्द्रने फिर कहा—छिः! मुझे दो पैसे देनेमें तुमको विश्वास नहीं होता! अच्छा रुपया देनेमें विश्वास न हो तो चार आने पैसोंका तो विश्वास करना चाहिए।

शुभदाने और कोई आपत्ति नहीं की। हाथ धोकर स्वामीके हाथमें वह रुपया भी लाकर रख दिया।

५

धनका सद्व्यवहार इन्हींको तो कहते हैं। हारानचन्द्र हलदपुर गाँव पार होकर कृष्णनगरमें आये। इसके बाद एक गलियारेसे राह पाकर एक दरवाजेसे घिरे हुए झोपड़ेमें घुस गये। वहाँ अनेक आदमी जमा होकर एक कोनेमें बैठे थे। यह एक मदक पीनेवालोंका अड्डा था। हारानचन्द्रको देखते ही वे आदमी खुशीके मारे उछल पड़े—महाकलरव कर उठे। अनेक प्रीति-सम्भाषण हुए—किसीने हारानचन्द्रको भैया कहकर पुकारा, किसीने दादा कहकर पुकारा, किसीने मामा, किसीने मौसा इत्यादि कहकर लोगोंने बहुतसे मान्य सम्बन्ध जोड़े। हारानचन्द्र सुरभीकी तरह उन लोगोंके बीच विराजमान हुए। तरह-तरहकी अनेक बातोंका सिलसिला चलने लगा। अनेक राजा-महाराजाओंकी मैत्री स्थापित मुँह-बात किया गया, लाखों रुपये खर्च कर डाले गये। यह मदककी दूकान थी ठहरी। घरके एक छोरमें मकान है और दूसरे छोरमें मदककी दूकान। मकानमें महाशय भी भिक्षुकके बराबर हो जाते हैं और यहाँ भी भिक्षुक महाराजाके समान अपनेको समझ लेता है। अमीरके हिसाबसे धनी मदकका धुआँ नोचता थोड़ेसे मजमेमें जमा होकर जितना नशेका और बढ़ने लगा, उतना ही एक एक करके इरादेका महत्त्व, पढ़ना-लिखना, तेज, गाम्भीर्य, पाण्डित्य इत्यादि सद्गुण

फूलकर फैलकर अनन्त अपार होने लगे। कितना दान, कितना प्रतिदान होने लगा! मणि, मुक्ता, हीरा, सोना-चाँदी—कितने ही रत्न, कितनी ही राजकन्या मरकतके हर 'छींटे' का धुआँ सींचनेपर बिना किसी बाधाके उस अंधकारमें आते-जाते नजर आने लगा। एकदम इतने धन, जगत्‌की सभी कामनाकी वस्तुएँ उस आध अन्धकार और आध उजालेमें, उस प्रहर भरमें, जमीनपर सुलभ हो रही थीं। उस दृश्य-सम्पदका वर्णन मैं न कर पाऊँगा।

क्रमशः संध्या हो रही है, यह देखकर अनेक कालिदास, अनेक दिल्लीके बादशाह, अनेक नवाब सिराजुद्दौला, अनेक मियाँ तानसेन एक एक दरवाजेसे बहर निकलकर अकेले बाहर आने लगे। जगत्‌के नीच लोगोंके साथ मिल-जुल नहीं सकते; उनसे जान-पहचान या बातचीत करना इन्हें शोभा नहीं देता। अतएव वे लोग राहके किनारे-किनारे चुपचाप अपने-अपने महल्लेको चल दिये।

हारानचन्द्र भी उन लोगोंकी तरह बाहर निकले; किन्तु बाहर आकर कुछ गड़बड़ीमें पड़ गये। न जाने क्योंकि उस अभागे पेटकी भाषाका बरबस याद आ गया। साथ ही साथ बड़ाने अनाजकी बात भी याद आ गई। और सब नशेबाजोंकी तरह अवश्य वह कोई विशेष ऊँचा पद पाकर बाहर नहीं निकले थे, किन्तु मुँहवाले उस छोकरेके कुल्हड़ने उस मौकेके समयमें विषम विशृंखल सा ही—उलट-पुलट कर दिया। दिल्लीके बादशाह ( हारान ) ने जेबमें हाथ डालकर देखा, राजकोष प्रायः खत्म हो गया था। इतने बड़े सम्राट्‌के पास चार पैसे और एक गाँजेकी चिलमके सिवा और कुछ न था। बहुत अच्छा! उदीयमान उत्साह लेकर वह पासकी एक गाँजेकी दूकानमें घुस गये।

ठेकेदारसे फिर सम्भ्रमसे शुरु करके बोले—चाचा, चार पैसेकी पुड़िया तो देना।

ठेकेदारने झट उस आज्ञाका पालन किया।

हारानचन्द्रने तब मनके माफिक एक वृक्षके नीचे स्थान खोजकर गाँजेके दमकी महाप्रयास विशृंखल राज्यको फिर सुशृंखलतासे ठीक कर लिया। गाँजेको मलना, चिलममें भरना और आग लगाकर दम मारना आदि सब काम विधि पूर्वक समाप्त हो जानेपर रात बहुत होते देखकर हारान बाबू इधर उसका आश्रय छोड़कर उठ खड़े हुए। बहुत दूर जाकर एक लम्बेके मकानके सामनेके द्वारको खटखटाकर उन्होंने पुकारा—कात्यायनी!

किसीने उत्तर नहीं दिया ।
फिर पुकारा—मैं कहता हूँ बाबू, घरमें हो क्या ?
तो भी उत्तर नहीं ।

खीझकर हारानचन्द्रने चीखकर पुकारा—अरे घरमें हो तो जरा आकर दरवाजा खोल जाओ ना ।

एक बार बहुत क्षीण कण्ठसे जवाब आया—कौन है ?
"मैं हूँ—मैं ।"

"मेरी तबियत ठीक नहीं है—उठ नहीं सकूँगी ।"
"यह न होगा । उठकर खोल दो ।"

अभी एक पचीस सालके आसपास अवस्थाकी लम्बी-चौड़ी मोटी-ताजी सारे अंगमें गोदना गोदाये, चमकती नाक-नथनोंकी कीलें झनझनाकर आह उफ करते हुए आकर उसने दरवाजा खोल दिया ।

"ओह, पेटके दर्दसे मर रही हूँ ! इतना साँड़की तरह चिल्ला क्यों रहे हो !"

"क्या खुशीसे चिल्लाता हूँ । जब दरवाजा नहीं खुलता तभी चीखना पड़ता है ।"

गुस्सी खीझकर बोली—ना बाबू, इतना उत्पात मुझसे नहीं सहा जायगा । आना हो तो जरा जल्दी आओ । एक नहीं, दो पहर नहीं, जब देखो तब इस तरह चिल्लाओ, यह न होगा । इतना ऊधम मुझे अच्छा नहीं लगता ।

हारानचन्द्रने भीतर प्रवेश करके साँकल लगा दी । एक बार कात्यायनीकी ओर देखकर कहा—आह ! तुम्हारे पेटमें दर्द हो रहा है, यह तो मैं जानता नहीं था ।

"तुम कैसे जानोगे ! जानते हैं मोहल्लेके लोग । सबेरे एक घड़ी तक पेटमें एक बूँद भी पानी नहीं गया ।—अच्छा बताओ, इतनी रातको कैसे आये ?"
"कुछ काम है ।"
"काम ! क्या काम है ?"
"अभी बताता हूँ । तुम जरा एक चिलम तो तब तक भर दो ।"

हम छोटी जातिकी हैं—नीच जात कहनेमें उसकी जबान नहीं रुकती। उसने अनायास ही चीत्कार करके कहा—जब मुझे तुमसे रुपया था तब रुपये दिये थे इसलिए क्या तुम्हारे बुरे समयमें मैं फेर दूँगी?

हारानचन्द्रका मुँह एकदम कुम्हला-सा हो गया। कात्यायनीके मुँहके सामने वह कभी खड़े नहीं हो सकते; आज भी नहीं हो सके। निरुपाय नरम होकर बोले—तो भी प्यारके बदलेमें नहीं कुछ उपकार करना होता है?

कात्यायनी सुनकर बोली—भाड़ प्यार है! ऐसे प्यारके मुँहमें आग! तीन महीनेसे क्या तुमने एक भी पैसा दिया है जो तुम्हें प्यार करूँगी?

"छिः! ऐसी बात न कहो कात्—तुम्हें क्या मुझसे प्यार नहीं है?"

"रत्ती भर भी नहीं। हम लोगोंका जहाँ पेट भरता है, वहीं प्यार होता है। हम क्या तुम लोगोंकी घरकी जोरू हैं कि गलेपर छुरी फेरने पर भी प्यार करेंगी? तुम्हारे सिवा क्या मेरी और गति नहीं है? जिससे रुपया मिलता है, उसीका हम आदर करती हैं—प्यार करती हैं। जाओ, घर जाओ—इतनी रातको दिक न करो।

"कात्, तब क्या समाप्त हो गया?"

"समाप्त हुए बहुत दिन हो गये। इतने दिन आँखोंके लिहाज मैंने सामने कुछ नहीं कहा। अब जब तुमने बात छेड़ी है तो सब स्पष्ट ही कहती हूँ। तुम्हारा स्वभाव-चरित्र खराब है—मेरे यहाँ अब न आना। बाबू लोगोंका रुपया चुराकर जेल जा रहे थे—नौकरी-चाकरी नहीं है, किसी दिन मेरे ऊपर भी हाथ साफ कर बैठोगे। उससे यही अच्छा है कि पहलेसे ही अपनी राह देखो। अब यहाँ न घुसना।"

हारानचन्द्र बहुत देर तक उसी प्रकार उसी दशामें मौन होकर बैठे रहे। इसके बाद धीरे धीरे सिर उठाकर कहने लगे—अच्छा यही होगा, मैं यहाँ अब न आऊँगा। तुम्हारे ही फन्देमें मेरा सब गया—मेरी सब दशाएँ हुईं। तुम्हारे ही कारण मैं चोर बना; तुम्हारे ही कारण मैं [illegible]; तुम्हारे ही कारण मैं अपनी स्त्री और पुत्रसे शून्य हुआ हूँ। अच्छा तुम्हीं—

हारानचन्द्र कुछ देर ठहरकर फिर बोले—आज मेरी आँखें खुल गईं—

अबकी कात्यायनी भी नरम पड़ी। थोड़ा खिसककर हारानके कुछ पास बैठकर बोली—भगवान् तुम्हारी आँखें खोले हैं। हम छोटी जातिकी औरतें हैं,

छोटी जातिकी हूँ, लेकिन यह समझती हूँ कि पहले स्त्री-पुत्र घर-द्वार, उसके बाद हम—पहले पेटकी रोटी, पहननेके कपड़े, उसके बाद सब शौक और नशा-पानी। मैं तुम्हारा बुरा नहीं चाहती। तुम्हारे भलेके लिए ही कहती हूँ कि अब यहाँ न आया करो, गाँजा-मदकके अड्डेमें अब न जाओ। घर जाओ, जाकर अपनी स्त्री और पुत्रको देखो, घर सँभालो, नौकरी-चाकरी करो, लड़की-बच्चोंको दो कौर खानेका अन्न जुटाओ। उसके बाद भी चाहो तो यहाँ आना।

कात्यायनीने पलँगसे उठकर बक्स खोलकर दस रुपये बाहर निकाले और हारानचन्द्रके सामने रखकर कहा—ये ले जाओ।

हारानचन्द्र देर तक सिर झुकाये चुप बैठे रहे। इसके बाद सिर हिलाकर बोले—कुछ नहीं चाहिए।

कात्यायनी जरा हँसी। हाथसे हारानचन्द्रका मुँह ऊपर उठाकर बोली—देखो, जो कुछ जानता न हो उससे कहो—अभिमान करो। ये रुपये न ले जाओगे तो कल तुम सबको उपास ( उपवास ) करना होगा, यह जानते हो?

"क्यों? उपास क्यों करना होगा?"

"तुम्हारे यहाँ कुछ भी नहीं है—मूँठी माँग भी नहीं।"

"तुमने कैसे जाना?"

"अभी तुमने आप कहा था कि लड़केके मुँहका कौर छीनकर लाया है।"

"और—"

"केवल यही नहीं। तुम इतनी बातें न भी कहते तो भी मैं सब कुछ जानती थी। मैं आप तुम्हारे घर जाकर सब देख आई हूँ।"

"यह क्यों?"

"पहला कारण तो यह है कि औरत जातिका स्वभाव ही यह होता है—यह सब आप ही देखनेकी इच्छा होती है। खासकर हमारी बिरादरी की। घर देख सुनकर आगा-पीछा सोचकर चले बिना हमारा काम नहीं चलता। तुम मर्द जितने भी हो, हम औरत होकर भी उतनी नादान नहीं हैं। तुम लोगोंके स्त्री है, लड़के हैं, सगे-सम्बन्धी हैं, इष्ट-मित्र नातेदार हैं—एक बार ठगे जानेपर फिर एक बार उठ सकते हो—सँभल सकते हो। लेकिन हम—हमारे कोई नहीं है। हम एक बार अगर धोखा खा गई तो फिर उबर नहीं सकेंगी। हम [illegible]

मर जाऊँगी तो किसीको इसपर दया न आयेगी। लोग कहते हैं कि जिसके कोई नहीं, उसके भगवान् हैं। हमें यह भरोसा भी नहीं है। इसीसे तब बीच बहू सावधानीसे आप देख-सुनकर चले बिना कहीं हमारा निबाह हो सकता है! समझे!

जान पड़ता है, नारायणीको क्लेश हो रहा था। वे सब बातें कहते कहते उसका, क्षणभरके लिए ही नहीं, हृदयमें कुछ व्यथाका अनुभव करना नितान्त अस्वाभाविक नहीं है। किन्तु तुरत ही उसने उसपर पर्दा डाल दिया। हरान-चन्द्रके मुखकी ओर देखकर कहा—मैंने जो कहा, सब समझ गये न? ये रुपये अपनी चाचीके हाथमें देना—तो कुछ दिन मजेसे कट जायेंगे। अपने पास न रखना। सुना?

हरानचन्द्रने अन्यमनस्क भावसे गर्दन हिलाकर कहा, "हाँ।"

"रात ज्यादा हो गई है। आज अब कहीं न जाओ। यहीं सो रहो।"

## ६

सदानन्द चक्रवर्तीको गाँवके आधे लोग 'सदा दादा' और आधे लोग 'सदा पागल' कहते थे। इस हलदपुर गाँवमें ही उनका घर है। उनके पिता कट्टर हिन्दू थे। अंगरेजी म्लेच्छोंकी भाषा है, अंगरेजी पढ़नेसे धर्म नष्ट हो सकता है, इस आशंकासे उन्होंने पुत्रको लिखना-पढ़ना नहीं सिखाया। और पढ़नेकी जरूरत ही क्या? जो दस-बीस बीघे जमीन है, उससे पराई नौकरी न करनी पड़ेगी। फिर बेकार जाति नष्ट करनेसे क्या लाभ? कोई कहता था कि सदानन्द संस्कृत जानता है, कोई कहता था कि नहीं जानता। चाहे जो हो, इस विषयमें मतभेद है। किन्तु वह पागल है, इसमें कुछ भी मतभेद नहीं है। बालक-बूढ़े-औरतें, सभी स्वीकार करते हैं कि सदानन्दमें कुछ थोड़ी-सी सनक है। वह जमीनकी देखभाल करता है, रामप्रसादी* गाने गाता है, मुर्रे चबाता है, इस घर—उस घर घूमता-फिरता है और इसी तरह मनकी मौजमें उसके दिन बीतते रहते हैं। बूढ़ेके नातेकी एक बुआके सिवा संसारमें अपना कहनेको उसके और कोई नहीं। इसीसे गाँव भरके लोगोंको उसमे

---

* रामप्रसाद बंगालके प्रसिद्ध प्राचीन कवि हैं। उनके बनाये गाने बंगालमें बहुत प्रसिद्ध और लोकप्रिय हैं।—अनुवादक।

ज्ञानदा चुप रही।

कृष्णा महरबिनने स्वर कुछ धीमा करके कहा—बहू, ज़रा आकर सुन तो जा।

ज्ञानदाके पास आनेपर उन्होंने कहा—हारानकी कोई खबर मिली?

"ना।"

"आज कै दिनसे वह नहीं आया?"

"छः दिन हुए।"

"छः दिनसे नहीं आया? बाबुनपाड़ामें किसीको क्यों नहीं भेजा?"

"किसे भेजूँ? कौन जायगा?"

"यह भी ठीक है। तो मुझसे क्यों नहीं कहा?"

ज्ञानदाने कोई जवाब नहीं दिया।

कमलीकी कमरपरसे कुछ खिसक रही थी, उसे यथा-स्थान रखकर महर-बिनने कहा—हाथमें कुछ रुपया-पैसा है?

"कुछ नहीं।"

"तो घरका काम कैसे चलता है?"

ज्ञानदा चुप रही।

"लड़केकी तबीयत कैसी है?"

"वैसी ही है।"

"अपनी ललनाको ज़रा मेरे घर भेज देना।"

कृष्णा महरबिनके जानेपर ज्ञानदाने ललनाको बुलाकर कहा—कृष्णा महरबिन तुझे बुला गई हैं, एक बार हो आ।

"क्यों बुलाया है?"

"यह तो मालूम नहीं।"

सन्ध्या कृष्णप्रियाके घरकी ओर चल दी। कुछ देर बाद लौट आकर माताके हाथमें दो रुपये रखकर बोली—बुआने दिये हैं।

ज्ञानदा रुपये आँचलमें बाँधकर बोली—कुछ कहा नहीं?

"हाँ, कहा है कि बाबू जब आवें, तब उन्हें खबर दी जाय।"

ज्ञानदाने अपने ठाकुरजीको अनेक प्रणाम करके कृतज्ञता प्रकट की, पूजाकी कोठरीमें रखे हुए काली दक्षिणेश्वरीकी ओर बहुत देर तक हाथ जोड़े ताकती

पात्र हाथमें लिये, शुभदाके पास आई। बोली—थोड़ी-सी तरकारी लाई हूँ, हारानको देना।

शुभदाने वह तरकारीका पात्र हाथमें ले लिया और पासकी एक कोठरीकी ओर हाथका इशारा करके कहा—उस कोठरीमें हैं।

कृष्णप्रियाने शुभदाका मतलब समझ लिया। कहा—रहने दो, इस समय उसके पास न जाऊँगी—घरमें सब चीज खुली पड़ी है।

कृष्णप्रिया चली जा रही थीं, किन्तु आधे आँगन तक जाकर लौट पड़ीं। पास आकर शुभदासे कहा—बहू, हारानसे एक बात तू पूछ सकेगी?

"क्या?"

"इतने दिन वह कहाँ था?"

शुभदाने सिर हिलाकर कहा—अच्छा।

शुभदा पतिको जब भोजन कराने बैठी, तब धीरे धीरे उसने पूछा—इतने दिन कहाँ थे?

हारानचन्द्रने मलिन मुखसे सिर नीचा करके कहा—पेड़के तले।

शुभदा और कोई बात पूछ न सकी।

दूसरे दिन दोपहरके समय कृष्णा मौसी फिर आईं। बहुत-सी इधर उधरकी बातें करनेके बाद बोलीं—बहू, वह बात पूछी थी?

"हाँ।"

"उसने क्या कहा?"

"बोले कि पेड़के तले था।"

इसके बाद और और बातें होने लगीं। उठते समय कृष्णा बुआने अपने पालमें से दो धोतियाँ निकालकर कहा—घरमें पड़ी थीं इसीसे ले आई। हारानको पहननेके लिए देना।

शुभदाने हाथ फैलाकर धोतियाँ ले लीं।

कृष्णा बुआ कुछ देर उसके मुँहकी ओर ताकती रहीं। फिर तनिक धीमे स्वरमें बोलीं—देख बहू, हारान अगर पूछे कि किसने दी हैं तो और किसीका नाम ले देना, मेरा नाम न बताना।

शुभदाने तनिक हँसकर कहा—यह क्यों?

कृष्णाने इधर-उधर करके कहा—कुछ नहीं, यों ही।

"और अगर तुम्हारा नाम बता दूँ?"

अबकी कृष्णा बुआने भी हँसकर कहा—तो तुझे तेरी कृष्णा बुआकी सौगन्ध रही।

× × ×

फिर एक दिन दो दिन करके दिन कटने लगे। हारानचन्द्र जबसे घरमें आये तबसे घरके बाहर नहीं निकले। शुभदाका इस ओरसे डर कुछ दूर हो गया है, कुछ दुश्चिन्ता दूर हुई है किन्तु घरका काम कैसे चले? दुश्चिन्ताकी जड़ नहीं गई। किसीने किसी दिन एक रुपया दान कर दिया, किसीने किसी दिन दो रुपये भीख दे दिये, इस तरह क्या इतने बड़े परिवारका पालन-पोषण हो सकता है? चिन्ताकी बात क्या केवल यही है? माधवका मुँह देखनेसे तो देहका आधा खून पानी हो जाता है। उसपर ललनाके ब्याहकी चिन्ता है। वह दिन-दिन बड़ी होती जा रही है। ब्याहकी उम्र हो गई है। यहाँतक कि दो-तीन महीनेके भीतर उसके ब्याहका समय (समाजने कन्याके ब्याहकी जो अवधि ठहरा दी है) निकल भी सकता है। इधर जब शुभदाकी दृष्टि जाती है, तब वह इसका कोई उपाय देख नहीं पाती। माधवको बहलाया जा सकता है किन्तु भट्टाचार्यके घरमें ललनाकी उम्रकी लड़कीका ब्याह न हो तो प्राण नहीं बच सकेंगे; समाज इस अपराधको क्षमा नहीं कर सकता। माधवका मुँह देखनेसे खून पानी हो जाता है; किन्तु ललनाका मुँह देखनेसे शरीरकी हड्डी-पसली तक पानी बन जाने लगती है। दुश्चिन्ताके मारे शुभदा दिन-दिन दुबली होती जाती है, इस बातको और कोई भले ही न देख पावे, किन्तु ललना अच्छी तरह देख रही थी। रसोई बनाते समय [illegible] शुभदाका हाथ रुक जाता है। ललनाको यह मालूम पड़ जाता है। गाँवमें शुभदाके बराबर महीन सुपारी कोई नहीं काट सकती थी। वही शुभदा आजकल सुपारी काटती है तो कुछ महीन और कुछ मोटी हो जाती है। ललना यह समझ पाती थी। उसकी भूख कम हो गई है। दोनों वक्तकी जगह आजकल चार बड़े कौर एक बार खाना रह गया है। ललना अगर कुछ खानेके लिए बहुत कहती-सुनती है तो शुभदा कह देती है कि उसे बिलकुल ही भूख नहीं है। ललना यह सब देखती और छिपाकर अपने आँसू पोंछती। कभी कभी

कोठरीके किवाड़े बन्द करके अपना सिर फोड़ने लगती थी। इससे कुछ फल होने-वाला होता तो हो सकता था; किन्तु जगत्‌में ऐसा नहीं होता।

## १३

आज एकादशी है। ललनाने रसोईघरमें जाकर देखा, उसकी मा भोजन बना रही है। चूल्हेके भीतर देखा, कोई चीज पक रही है।

उस चीजको पहचान न पानेके कारण ललनाने पूछा—यह क्या है मा! क्या भून रही हो?

"कुछ कचुओंके फल ( बालें ) हैं।"

"इनका क्या होगा?"

"छलना खायेगी। आज मरघट जानेके समय खेतसे तोड़ लाई थी। मुझसे भून देनेके लिए कहा था, लेकिन घरमें तेल तो है नहीं, इसीसे केलेके पत्तेमें लपेटकर यों ही भून दे रही हूँ।"

ललनाने फिर कुछ नहीं पूछा।

भोजनके समय छलनाने साथ खाया था यद्यपि चूल्हेमें भूनकर बनाया था, उसकी सूरत और स्वाद देखकर वह बहुत ही क्रुद्ध होकर बोली—मा ही शायद तुमने भूना है! यह तो बिलकुल राख बन गये हैं!

शुभदाने इधर उधर करके डरते-डरते कहा—तनिक जल गया है बेटी।

छलनाने और भी बिगड़कर कहा—मैं ऐसे खेतसे चुन लाई। तुम्हें शायद कच्ची हुई चीज अच्छी लगती है, इसीसे अपने मनके माफिक भून कर राख कर दिया है! छी, यह क्या है, तुम्हीं खाना।

मुँह भारी हाँड़ीकी तरह बनाकर छलनाने हाथका कौर थालीमें डाल दिया।

छलनाने जो कुछ कहा वह अपने मनके माफिक कहा या नहीं यह तो हम नहीं कह सकते; किन्तु यह अवश्य है कि अपने मनके माफिक कोई चीज न होने पर वह स्पष्ट बात उसकी तरह कोई नहीं कह सकता।

बहुत भुन-भुन करके—बक-झककर छलना जब खाना खाकर चली गई, तब ललनाने कहा—मा, छलना दिन-दिन बिगड़ती जा रही है, अब तुम कुछ कहती

"मा जब जो कहें, उसे सुनना किसी तरह उनके मनको कष्ट न होने पावे। ठीक समय पर दवा खा लेना।"

"खा लूँगा।"

कुछ देर ठहरकर ललनाने फिर कहा—माधू, सदा दादाकी तुमको याद है?

"है।"

"वह अगर आवें—अगर तुम्हें देखने आवें—तो कहना कि दीदी चली गई। लेकिन जब कोई न हो, तब कहना।"

"अच्छा।"

इसी समय शुभदाने आकर कहा—बड़ी रात हुई, तू सोने जा बेटी।

माधवने इस बातके उत्तरमें कहा—मा, दीदी आज मेरे पास सोवेगी।

उस समय दीदीको छोड़नेको माधव किसी तरह भी न चाहता था। शुभदा जान पड़ता है, यह समझ गई। उसने ललनासे कहा—अच्छा तुम यहीं सो रहो—मैं ऊपर छलनाके पास जाकर सोऊँगी।

शुभदाके चले जाने पर भी भाई-बहनकी बातचीत बहुत देर तक चलती रही। इसके बाद माधव सो गया।

दूसरे दिन सबेरे ललनाको किसीने देख न पाया। सबेरे यही उठकर घरके सब काम करती थी—आज वे सब काम अब तक यों ही पड़े थे—कोई काम नहीं हुआ था। आठ-नौ बजनेका समय हुआ देखकर शुभदाने माधवसे पूछा—तेरी दीदी कहाँ है?

छलनाने भी पूछा—दीदी कहाँ गई?"

माधवने कहा—हम नहीं जानते।

बेला अधिक होते देखकर शुभदा सब काम आप ही करने लगी। उस दिन छलनाने भी उसमें माताकी सहायता की। भोजन तैयार हुआ, सबने खाया-पिया। दोपहर भी बीत गई, तब भी वह नहीं आई।

सबलोग उसे ढूँढ़ने लगे। हारानचन्द्र भी भोजन करके [illegible] घूमने निकले। जहाँ कहीं ललना जाती थी उन सब जगह देख आये। सन्ध्याके पहले हारानचन्द्रने लौट आकर कहा कि कहीं वह नहीं देख पड़ी—घर आ गई क्या?

"नहीं आई।"

साथमें चार-छह नौकर और कई गवैये-बजैये चले। उनमें एक गानेवाली भी थी। माँझियोंने पाल चढ़ाकर बदरगंज* नाम लेकर रूपनारायण नद (बड़ी नदी) में बजरा खोल दिया।

अनुकूल वायु पा कर पालके जोरसे बह चला बजरा राजहंसीकी तरह बराबर तैरता हुआ चलने लगा। नदके किनारे स्थान-स्थानपर लंगर डाला जाने लगा। जगह-जगह सुरेन्द्रबाबू दल-बल सहित उतरकर सैर करने लगे। इसी तरह बंग और मल्लके अनेक स्थानोंमें घूमा-फिरा गया। इसमें अनेक दिन बीत गये। इसके बाद बजरा कलकत्तेमें आकर लगा। और सबकी इच्छा थी कि इस जगह अधिक दिन ठहरा जाय लेकिन सुरेन्द्रबाबू सहमत नहीं हुए। उन्होंने कहा— कलकत्तेकी हवा और स्थानोंकी अपेक्षा दूषित है। यहाँ नहीं ठहरूँगा।

बजरा उत्तरकी ओर मुँह करके चल दिया। बजरा जब कलकत्ता छोड़कर चला, तब बाबूके इष्ट-मित्र, बन्धु-बान्धव, जो उनके साथ थे, अपने मनमें सोचने लगे कि बहुत दिन बजरेमें रहा गया, जल-कणोंसे मिली हुई स्निग्ध शीतल वायुका सेवन करके खूब आराम कर चुके, शरीरके स्वास्थ्यकी भी उन्नति हो गई अब घर लौटकर स्त्री-पुत्रोंका मुँह देख पावें तो शायद शरीरकी कान्ति थोड़ी और बढ़ जाय। इस तरह क्रमशः उनमेंसे अधिकांश लोगोंके मनमें अधिक दूर जानेकी इच्छा नहीं रही। दो-एक दिनके बाद दो-एक आदमी मुँह खोलकर कह भी बैठे कि देशको छोड़े अधिक दिन हुए—आपका शरीर भी सम्पूर्ण आरोग्य हो गया है, अब लौट चलनेमें हानि क्या है।

सुरेन्द्रबाबूने जरा हँसकर कहा—हानि कुछ भी नहीं है। लेकिन अभी नहीं लौटूँगा। तुम लोगोंको अगर घरकी याद बहुत लगा रही हो तो तुम चले जाओ।

साधारण घरके लिए, पुत्र स्त्री और बाल-बच्चोंके लिए मनका उदास होना स्वाभाविक लक्षण समझकर वे लोग चुप हो गये, जिन्होंने लौटनेकी बात चलाई थी। सुरेन्द्रबाबूने भी इस बारेमें फिर कुछ नहीं कहा।

बजरा फिर धक-धककर चलने लगा लेकिन उसके भीतर पहले-का-सा उत्साह नहीं रह गया। सुरेन्द्रबाबूके सिवा प्रायः सभी लोग उदास रहकर समय बिताने

* एक पीरका नाम जिसकी उपासना-पूजा बंगालके मुसलमान माँझी करते हैं। अरबीमें बदरका अर्थ पूर्णिमा भी होता है।—अनुवादक।

# दूसरा खंड

## १

नारायणपुरके जमींदार सुरेन्द्रनाथ चौधरीके मनमें एक दिन यह खयाल आया कि उनका स्वास्थ्य गिर गया है; वायु-परिवर्तन न करनेसे कठिन रोग उत्पन्न हो सकता है। सुरेन्द्रबाबूकी आमदनी बहुत काफी है। अवस्था कुछ अधिक नहीं है; शायद पचीस सालसे अधिक न होगी। इसी अवस्थामें उन्हें तरह तरहके शौक हो गये हैं—मुसाहबों और इष्ट मित्रोंकी भी कमी नहीं है। उनमेंसे दो-चार जनोंको बुलाकर कहा—मेरी तन्दुरुस्ती बहुत खराब हो गई है, तुम लोगोंकी क्या राय है?

तब सभीने मुक्तकंठसे स्वीकार किया कि इस बारेमें उन्हें कुछ भी सन्देह नहीं है। वे बहुत दिनोंसे यह बात समझ गये थे किन्तु इसपर कभी सुरेन्द्र बाबूका खयाल न था, इसीसे उन्हें कहनेका साहस नहीं हुआ।

सुरेन्द्रबाबूने कहा—जान पड़ता है, अच्छी हवा खाने-पीनेकी वस्तु न होगी। मुझे विश्वास है कि हवा बदलनेसे ही सब ठीक हो जायगा।

इसमें भी किसीको सन्देह नहीं था। सबने यही मत प्रकट किया कि वायु-परिवर्तनके बराबर औषध और नहीं है।

सुरेन्द्रबाबूने कहा—तुम लोग बता सकते हो कि किस स्थानका जलवायु सबसे उत्तम है?

तब अलग लोगोंने अनेक स्थानोंके नाम लिये।

सुरेन्द्रबाबूने कुछ देर सोचकर कहा—मैं कहता हूँ, कुछ दिन नदीके ऊपर नावमें ही क्यों न रहा जाय?

सबने एक स्वरसे कहा—यह तो सबसे अच्छा है।

तब चल-चलाचलकी धूम पड़ गई। एक बहुत बड़ा बजरा तरह तरहसे सजाया जाने लगा। दो-तीन महीनेके लिए सब जरूरतकी चीजें उसमें रखी गईं। इसके बाद पंचांगसे अच्छी घड़ी-मुहूर्त देखकर सुरेन्द्रबाबू नावपर सवार हुए।

लगे। तब जो दो दिन पहले पागलपन समझकर, पाप मानकर भी उसे दबा गए थे, वे पौरुषके गर्वको छोड़कर फिर वही बात उठानेका मौका खोजने लगे।

प्रवासमें रहकर घर जानेकी बात मनमें उठने पर—लोग-बच्चोंका मुँह याद करके उनके पास लौट जानेकी इच्छा एक बार होनेपर फिर उसे किसी तरह दबाकर रखा नहीं जा सकता। एक एक दिन एक एक वर्षके समान बीतता है। उन लोगोंका भी यही हाल हुआ। फिर तो तीन-चार दिनके भीतर ही प्रायः सभी सब शिष्टाचार और लज्जाको तिलांजलि देकर घर जानेकी इच्छा प्रकट करने लगे।

सुरेन्द्रबाबूने कोई आपत्ति नहीं की। और बजराके बन्दन-नगरको नौबत न माँगते ही प्रायः सभी चल दिये। केवल नौकर-चाकर रह गये। बजरा प्रायः सूना हो गया। बाहरके लोगोंमें केवल पखौजका रामेश्वर गवैया और सुरेन्द्र बाबूका अनुग्रह जिस पर था, वह नर्तकी रह गई। बाबू अब उन्हींको लेकर आगे चले। देशको लौटनेका एक बार भी इरादा नहीं किया।

एक दिन तीसरे पहरके बाद, सूर्य अस्त होनेके पहले ही, पश्चिमकी ओर बादल घिरने लगे। सुरेन्द्रबाबूने माँझीको बुलाकर कहा - देखते हो हरिचरन, बादल घिरते आ रहे हैं?

"जी हाँ।"

"शायद आँधी भी आयेगी—तुम्हें क्या जान पड़ता है?"

"बैसाख-जेठके महीनेमें आँधी आना कोई अचरज नहीं है बाबूजी।"

"तो बजरा एक जगह लगाकर बाँध दो।"

"लेकिन यहाँ कोई ठौर तो नहीं देख पड़ता। क्या कछारमें बजरा लगाऊँ?"

"अच्छीतरह नहीं तो क्या डूबकर जान देना है?"

माँझीने रंग देखकर कहा—मेरे रहते यह डर नहीं है बाबूजी। आँधी आनेके पहले ही किनारे लगा दूँगा।

सुरेन्द्रबाबूने खीझकर कहा—इतना साहस करनेकी जरूरत नहीं है—तुम बजरा लगा दो।

लाचार होकर हरिचरनने किनारे पर एक साफ-सुथरी जगह देखकर बजरा लगाकर बाँध दिया।

जयावतीने जरा मुस्कराकर कहा—थोड़ा कम हो गया है।

"गाना गा सकोगी?"

जयावती फिर हँसी। बोली—हुक्म कीजिए।

"हुक्म क्या करूँ, जो जी चाहे गाओ।"

जयावतीने गाना शुरू किया।

सुरेन्द्र बाबू उस पार जलमें उतरा रही उस काली-काली चीजके ऊपर नजर रखकर अन्यमनस्क भावसे गाना सुनने लगे। सुनते-सुनते कुछ देर बाद, जयावतीका गाना समाप्त होनेके पहले ही, वह कह उठे—जया, वह चीज हिलती-डुलती इधर उधर हो रही है—क्यों न?

जयावती गाना छोड़कर उधर विशेष रूपसे देखकर बोली—जान तो पड़ता है।

"मेरी दूरबीन कहाँ है? (नौकरको पुकारकर) अरे भीतरसे मेरा दूरबीनका बक्स ले के आ जाओ।"

दूरबीन आई। बक्स खोलकर दूरबीन निकालकर सुरेन्द्र बाबू बहुत देरतक उस चीजको देखते रहे। फिर दूरबीनको बक्समें बन्द करके उठ खड़े हुए।

जयावतीने पूछा—क्या चीज है?

"कोई आदमी जान पड़ता है।"

"इतनी देरसे पानीके भीतर क्या कर रहा है?"

"यह तो नहीं जानता। देखना चाहिए जरा।"

"कोई आदमी भेज दीजिए।"

"मैं आप ही जाऊँगा।"

आज्ञा पाते ही एक माँझी थोड़ी देरमें बगानमें बँधा हुआ एक बोट (डोंगी) ले आया।

सुरेन्द्रने कहा—उस पार ले चलो।

बोट जब पास पहुँचा तब सुरेन्द्र बाबूने देखा, एक स्त्री गलेतक पानीमें डूबी खड़ी है। उसका मुख चन्द्रमाके खिले हुए फूलकी तरह सुन्दर है। काले केश पारसकी तरह पीठके ऊपर फैले हुए हैं। सुरेन्द्र बाबू और पास गए, तो भी वह स्त्री बोटकी तरफ नहीं मुड़ी, उधर बढ़नेकी या बोटपर चढ़नेकी इच्छा भी नहीं प्रकट की। जैसी स्थिर होकर खड़ी थी, वैसी ही पहलेकी तरह खड़ी रही।

सुरेन्द्र बाबूने कुछ इधर-उधर करके कहा—पास कोई गाँव है क्या?

अब सुरेन्द्रनाथकी समझमें आया कि वह स्त्री इतनी देरसे पानीके भीतर क्यों खड़ी हुई है, बाहर नहीं निकलती। वह खुद नीचे उतर पड़े। नौकरसे कहा कि वह डोंगी खेकर घरसे एक धोती ले आवे।

इसके बाद उस स्त्रीसे पूछा—धोती आने पर मेरे साथ चलोगी न?

स्त्रीने सिर हिलाकर कहा—चलूँगी।

नौकर धोती ले आया। थोड़ी देर बाद वे उस स्त्रीको लेकर घरमें लौट आये।

घरमें आकर सुरेन्द्र बाबूने उस अभ्यागत स्त्रीको कमलावतीके सुपुर्द कर दिया। कमला मीठी बातें करके, यत्न और आत्मीयता दिखाकर उस स्त्रीको स्नान कराने के लिए अपने कमरेमें ले गई।

भोजन कराकर, पान देकर, पास बैठकर, कमलावतीने अब स्त्रीसे कहा—बहन, तुम्हारा नाम क्या है?

स्त्रीने कहा—मेरा नाम मालती है। और तुम्हारा नाम?

"मेरा नाम कमलावती है। तुम्हारा घर कहाँ है?"

"महेशपुर गाँवमें।"

"यहाँसे कितनी दूर है?"

"लगभग दस-बारह कोस उत्तरमें।"

"तुम्हारी ससुराल कहाँ है बहन?"

मालतीने जरा हँसकर कहा—कहीं भी नहीं।

"यह क्या—क्या ब्याह नहीं हुआ?"

"हुआ था लेकिन वह सब खतम हो गया।"

कमलावतीने कुछ कुण्ठित भावसे कहा—कितने दिन हुए?

मालती—बहुत दिन हुए। मुझे ब्याहकी सब बातें अच्छी तरह याद भी नहीं हैं।

कमलावतीने इस प्रसंगको बदलनेके लिए और प्रश्न किया—तुम्हारे घरमें कौन कौन है?

"कोई नहीं है। एक बुआ थी। जान पड़ता है, वह भी नहीं रही।"

कमलावतीने समझा, शायद दुखनेवाला प्रसंग आ पड़ा है, अतएव इस बातको भी बदला। वरना उसने ठीक नहीं समझा। बोली—तुम कहाँ जा रही थी बहन?

मालतीने कुछ सोचकर कहा—गंगा-तीरको।

"जो लोग तुम्हारे साथ थे, उनका क्या हुआ?"

"मालूम नहीं।"

"अब घर जाओगी?"

"यही सोचती हूँ।"

जयावती कुछ हँसी। फिर एकाएक कह उठी—मेरे साथ चलोगी?

मालतीने कहा—ले चलोगी तो चलूँगी। तुम्हारे स्वामीने मेरा बड़ा उपकार किया है। और कहीं भी मेरा कोई नहीं है। घर जाकर किसके पास रहूँगी, यह भी नहीं जानती।

जयावतीने साथ चलनेकी बात कहकर ही अपनी गलतीपर जीभ काट ली थी। मालतीका उत्तर सुनकर वह चिंतित हो उठी। जयावतीको जान पड़ा कि मालतीको ले जाना उसके लिए कोई सुखकर काम न होगा। सुरेन्द्र बाबू मगर-

मालतीने कहा - तुम लोगोंका घर कहाँ है?

"नारायणपुरमें।"

"और या कहाँ रही थी?"

"यों ही घूमने-फिरने। स्वामीका स्वास्थ्य कुछ गड़बड़ हो गया था,—इसीसे हवा बदलने निकले थे।"

और भी दो-चार बातें हुईं। इसके बाद दोनों सो गईं।

## २

रातको सुरेन्द्रनाथ अच्छी तरह सो नहीं सके, इसीसे दूसरे दिन बहुत तड़के पलँग छोड़कर उठ बैठे। हाथ-मुँह धोकर गुड़गुड़ीकी नली मुँहमें लगाये बजरेकी छतपर आ बैठे। हवाका जोर था। पाल चढ़ाकर माँझियों-मल्लाहोंने बजरा खोल दिया। कुछ दिन चढ़नेपर सुरेन्द्रनाथने जयावतीको बुला भेजा। उसके आनेपर पूछा—उस औरतका हाल कुछ मालूम हो सका?

"सब कुछ।"

"घर कहाँ है?"

"महेशपुरमें।"

"महेशपुर कहाँ है?"

"यह तो नहीं जानती। यहाँसे दस-बारह कोस उत्तरमें बताती है।"

"आपका नाम क्या है ?"

"मैंने पूछा नहीं।"

सुरेन्द्र बाबूने हँसकर कहा—तब तो देखता हूँ, सब कुछ तुम जान चुकी हो ! खैर, स्वामीका नाम क्या है ?

"स्वामी नहीं था।"

"ससुराल कहाँ है ?"

"मालूम नहीं।"

सुरेन्द्रबाबूने कुछ सोचकर कहा—जाति क्या है, जानती हो क्या ?

"ना।"

"नाम जानती हो।"

"जानती हूँ—नाम मालती है।"

"अच्छा मालतीको अगर कुछ आपत्ति न हो तो उसे एक बार मेरे कमरेमें बुला भेजो। मैं आप उससे सब बातें पूछूँगा।"

कुछ देर बाद एक नौकरने आकर कहा—कमरेमें चलिए।

सुरेन्द्र बाबू तनिक भी देर न करके फौरन अपने कमरेमें आकर उपस्थित हुए। नीचे फर्शके गलीचेपर, मालती सिर झुकाये बैठी थी। जगत्तारिणी भी पास खड़ी थी। किन्तु सुरेन्द्र बाबूके प्रवेश करते ही वह वहाँसे चल दी। वह सब यह जानती थी, शायद उसके सामने सब बातें न हो सकें, शायद कोई असुविधा हो—यह वह समझती थी, इसीसे सामनेसे हट गई; किन्तु आड़में खड़ी रही थी या नहीं, सब बातचीत सुननेकी इच्छा उसके मनमें थी या नहीं, यह नहीं कहा जा सकता।

सुरेन्द्र बाबू एक आसनपर आकर बैठे। चुपचाप बड़ी देर तक मालतीके मुँहकी ओर ताकते रहे। मालतीका मुख बहुत मुरझाया हुआ था और उसपर विषादकी छाया थी। किन्तु फिर भी बहुत मनोहर जान पड़ता था। देहका रंग बड़ा सुन्दर था। अंगोंकी सुघड़ाई और सुडौलपना अत्यन्त प्रीतिदायक था। सुरेन्द्रको ध्यान पड़ा, एक स्त्रीमें एकत्र इतना रूप उन्होंने पहले कभी नहीं देखा। विधवा है—किन्तु कौन जाति है।

सुरेन्द्र बाबूने पूछा—तुम्हारे पिताका नाम क्या है ?

"हारानचन्द्र मुखोपाध्याय।"

"वह घरमें ही है ?"

मालतीने कुछ सोचकर कहा—ना। वह नहीं है।

सुरेन्द्र बाबूने समझा, उसके पिताकी मृत्यु हो गई है। बोले—घरमें और कौन है ?

अबकी मालती कुछ देर चुप रही। उसके बाद धीरे धीरे बोली—जान पड़ता है, अब कोई नहीं है।

"इतने दिन तुम कहाँ थीं ?"

"वहीं थी लेकिन हम गंगासागर जा रही थीं रास्तेमें नाव डूब गई।"

"तुम्हारी ससुराल कहाँ है ?"

"कालीपाड़ामें।"

"वहाँ तुम्हारा कौन है ?"

"शायद कोई है, लेकिन मैं उन लोगोंको नहीं पहचानती।"

"कभी वहाँ नहीं गईं ?"

"ब्याहके समय एक बार गई थी।"

सुरेन्द्र बाबूने कुछ सोचकर कहा—तुम्हारे मायकेमें भी कोई नहीं है, ससुरालमें भी कोई नहीं है—इसमें कम तुम्हें मालूम नहीं—सो अब कहाँ जाओगी ?

"कलकत्ता।"

"कलकत्ता ? वहाँ तुम्हारा कौन है ?"

"कोई नहीं।"

"कोई नहीं ? तो फिर रहोगी कहाँ ?"

"किसीका घर खोज लूँगी।"

"उसके बाद ?"

मालती चुप हो रही।

सुरेन्द्र बाबूने पूछा—तुम भोजन बनाना जानती हो ?

"जानती हूँ।"

"कलकत्तेमें अगर कहीं रोटी बनानेका काम मिल जाय तो वहाँ रहोगी ?"

"हाँ।"

सुरेन्द्र बाबू कुछ देर चुप रहे। फिर धीरे धीरे बोले—मालती, कलकत्तेके अलावा और कहीं यह काम मिले तो करोगी क्या?

मालतीने सिर हिलाकर कहा—नहीं।

जान पड़ा, जैसे सुरेन्द्र बाबू इस उत्तरसे कुछ असन्तुष्ट हुए। और कुछ देर सोच-विचारकर उन्होंने कहा—कलकत्तेमें जो पानेकी आशा करती हो उससे दुगना-चौगुना और जगह मिलने पर भी नहीं करोगी क्या?

मालतीने पहले ही की तरह नासमझी जाहिर करते हुए सिर हिलाकर कहा—कलकत्तेके सिवा मैं और कहीं नहीं जाऊँगी।

सुरेन्द्रनाथने एक लम्बी साँस छोड़ी। उनका मुँह देखकर मालती समझ गई कि उसका उत्तर सुरेन्द्रनाथके मनके माफिक नहीं हुआ। संभवतः इससे उन्हें असन्तोष अनुभव हुआ है।

सुरेन्द्र बाबूने दूसरी ओर ताकते हुए कहा—जो लोग कलकत्तेको नहीं जानते उनके लिए कलकत्ता बहुत बुरी जगह है। तुम्हारा जो जी चाहे करो, लेकिन कलकत्तेमें बहुत सावधानीसे रहना। और एक बात है। मेरा नाम सुरेन्द्रनाथ चौधरी है। नारायणपुरमें मेरा घर है। अगर कभी कोई जरूरत आ पड़े तो मुझे खबर देना या मेरे घर चली आना। हो सकता है कि आपत्ति-विपत्तिमें तुम्हारा कुछ उपकार कर सकूँ।

मालती सिर झुकाये चुपकी बैठी रही।

"हम एक सप्ताहके बाद कलकत्तेकी तरफ लौटेंगे। तब तक तुम इसी बजरेमें रहो। जब मैं कलकत्ते पहुँचूँगा तब उतर जाना।"

सुरेन्द्र बाबू उठकर चले गये। मालती वहीं बैठकर रोती रही। सुरेन्द्र बाबूकी करुणा उस कन्या पहुँची थी लेकिन उसके रोनेके और भी सैकड़ों कारण थे। सुरेन्द्र बाबूने उसकी रक्षा की है, बजरेमें स्थान दिया है, और भी अधिक उपकार किया है और भविष्यमें करनेको कहा है किन्तु यह क्या केवल रोटी बनानेकी नौकरीके लिए कलकत्ते जा रही है? स्नेहमयी माता, बीमार भाई, असहाय परिवार को घर छोड़ आई है तो क्या केवल दूसरोंकी रोटी पकाकर अपना पेट पालने ही के लिए? पाचिकाका काम तो एक बहाना मात्र है। वह धन कमाना चाहती है, और कलकत्तेके सिवा यह धन कहीं मिल सकता है? धन कमानेकी राह भी उसने सोच ली है। मालती रूपसी युवती है। यह

उसे मालूम हो गया है कि उसके शरीरमें कम दमखम पड़ता है। कलकत्ता बड़ा शहर है। वहाँ यह रूप लेकर जानेसे उसे कमानेकी चिन्ता न करनी पड़ेगी। शायद आशा भी जितनी नहीं की जा सकती है उतना धन मिल सकता है। इसीसे कलकत्ता जानेके लिए उसने इतनी दृढ़ प्रतिज्ञा कर ली है। वहाँ उसका आदर होगा, गरीबकी धनवाली होगी, कष्टसे जीवन कट रहा था, अब सुखसे बीतेगा। फिर भी मालती रोती क्यों है? हम नहीं जानते—उसकी बात है, वही जाने।

दूसरे दिन हलदपुर गाँवके नीचेसे बजरा जाने लगा। मालती बजरेकी खिड़कीकी झिलमिली खोलकर चुपके पानीको निहारने लगी। पानीमें कोई आदमी उस समय न था। जिस आशासे मालती ऊपर ताक रही थी, वह पूरी नहीं हुई। गाँव छोड़कर बजरा दूर निकल गया। मालती खिड़की बन्द करके फूट-फूटकर रोने लगी। जयावती पास आकर बैठ गई। मालतीके आँसू पोंछकर स्नेहके साथ बोली — ऐसेसे अब क्या होगा बहन! उन लोगोंके दिन पूरे हो गये न, इसीसे गंगामैयाने उन्हें अपनी गोदमें ले लिया।

जयावतीने समझा कि नाव डूबनेसे परिवारके जो डूबकर मर गये हैं, उनके लिए मालती रो रही है। मालती आँसू पोंछकर उठ बैठी। जयावती अवस्थामें मालतीसे बड़ी है, उससे स्नेह करती है, उसे छोटी बहनकी तरह मानती है। खासकर यह सुनकर कि मालती कलकत्तेमें उतर जायगी, उसका स्नेह और भी बढ़ गया है। मालतीके बैठनेपर जयावती और तरह तरहकी बातें छेड़कर उसे बहलानेकी चेष्टा करने लगी।

## ३

हिन्दुओंका विश्वास है कि काशीधाममें विश्राम होनेपर शिवलोक प्राप्त हो जाता है। इसीसे सदानन्दकी बुआ काशी जाकर फिर नहीं लौटीं, वहीं उनका स्वर्गलाभ हुआ। सदानन्द बुआकी पवित्र देहको गंगाके किनारे जलाकर, उनके निगरान एक शिष्यको रहनेकी सुव्यवस्था करके हलदपुरको लौट आया।

शून्य घरमें बहुत दिन बाद प्रवेश करके सदा पागलने अपने हाथसे दो रोटियाँ सेंककर खाईं। एक बार सोचा, उसी समय हारान बाबूके घर जाकर वहाँकी खबर ले आवे; किन्तु इतनी जल्दी देखने-सुननेकी—जब

सुविधा नहीं हो सकती, यह सोचकर बिछौना बिछाकर पड़ रहा। काशीमें रहते समय वह हारान बाबूके बुरे चरित्रकी बात, शुभदाके दुर्भाग्यकी बात, ललनाकी फूटी तकदीरकी बात बराबर सोचा करता था। रोगी कुमारकी सेवामें लगे रहने पर भी वह इन लोगोंको भूल नहीं सकता था। बीचमें एक बार चिट्ठी लिखकर उसने यहाँके समाचार जान लिये थे, लेकिन उसके बाद फिर किसी ओरसे पत्र-व्यवहार नहीं हुआ। सदानन्द भी इसीसे लगभग एक महीने भर उनकी कोई खबर नहीं पा सका। अपने गाँवमें लौट आकर वह उन्हीं सब बातोंको याद करने लगा। बहुत रात गये तक जागते रहकर—क्योंकि नींद ही नहीं आई—ऊपरके कोठेकी ओर एक दृष्टिसे ताकते रहकर वह सोचने लगा कि पत्थरके ऊपर कमलका फूल खिलता है कि नहीं। ललनाने उसकी इस बातपर कहा था कि मिट्टीके बिना फूल नहीं खिलता। उसका यह कहना ठीक है कि नहीं। और यह बात जिसने कही, उसने कैसे जाना कि पत्थरके ऊपर कमल नहीं खिल सकता। जो कुछ हो, पिछले पहर सो जानेके पहले सदानन्दने यह तय कर डाला कि ऊपर आकाशमें पत्थरके ऊपर कमल फूल सकता है, किन्तु इसपर अधिक दिनोंतक टिक नहीं सकता। उसके सूख जानेकी अधिक सम्भावना है। जान पड़ता है, सूखता ही जा रहा है।

दूसरे दिन श्रीमान् सदानन्द चक्रवर्ती महाशय फल, मिठाई, बिस्कुट-चीनी मसाला इत्यादि बहुत-सा सामान हाथमें लिये एकदम हारान बाबूके घरमें आकर उपस्थित हुए।

भीतर घुसते ही सामने शुभदा देख पड़ी। वह आँगन बुहार रही थी। झाड़ू फेंककर, माथेपरका आँचल जरा आगे खींचकर शुभदाने धीरेसे पूछा—तुम कब आये सदानन्द?

"कल रातको।"

"सब अच्छी तरह हैं न?"

सदानन्दने दुर्दिन भावसे जरा हँसकर कहा—सब और कौन है? एक कुमारी थी सो वह काशीमें ही स्थान पा गई।"

शुभदा अच्छी तरह समझ नहीं पाई। बोली—क्या पा गई?

"कुमारीकी मृत्यु काशीमें ही हो गई।"

सुभद्राको इसकी खबर न थी। उसका अपना शोक इस शोकसे उमड़ पड़ा। सुभद्रा रोने लगी। बहुत देर बाद बोली—भैया, अम्मा भी नहीं है।

सदानन्दने विस्मित होकर कहा—नहीं है? कहाँ गई?

सुभद्राने धीरे-धीरे कहा—और कहाँ जायगी। उन्होंने संसारके दुःख-कष्टसे अपने प्राण दे दिये—आत्महत्या कर ली। आज पाँच दिन हुए, गंगाके किनारे उसकी पहननेकी धोती मिली है।

सुभद्रा फफककर रो उठी।

सदानन्दने भी अपनी आँखोंके आँसू पोंछे किन्तु आँसू एक बूँद या दो बूँद ही थे। इसके बाद सुभद्रा जब तक शान्त नहीं हो सकी, तब तक वह स्थिर होकर बैठा रहा। सुभद्राके शान्त होनेपर सदानन्दने कहा—कुछ पता नहीं लगा?

"कुछ नहीं।"

"हरलालदादा कहाँ हैं भाभी?"

सुभद्राने आँखोंके आँसू पोंछकर कहा—कह नहीं सकती। कभी कभी घर चक्कर आ जाते हैं।

"वह आजकल क्या करते हैं?"

"यह भी नहीं जानती।"

"मामाका क्या हाल है?"

"जैसा पहले था, वैसा ही है।"

"और सब लोग?"

"अच्छे हैं।"

सदानन्द जानेके लिए उठने लगा। सुभद्राने पूछा—तुम्हारे यहाँ खानेका कौन बनायगा? सदानन्दने कहा—मैं आप बनाऊँगा।

सुभद्राने जरा सोचकर कहा—यहीं न खा लेना।

सदानन्दने कहा—खानेमें कौन हर्ज है? लेकिन उसकी जरूरत क्या है? रोटी बनानेका मुझे अभ्यास हो गया है—कोई कष्ट न होगा।

"न हो, लेकिन नहीं, आज तुम यहीं खाना।"

सदानन्दने कुछ सोचकर कहा—लेकिन आज नहीं। आज मुझे कुमारीका तर्पण करना है।

सुभद्राने सोचा—ऐसा ही होगा। इसीसे उसने फिर कुछ नहीं कहा।

है। हम लोगोंको इस बारेमें विचार करनेका कोई अधिकार नहीं है। और यह मतलब भी नहीं जान पड़ता।—खैर, मैंने उससे कहा—मैं तुमसे ब्याह नहीं कर सकूँगा।

"वह चली गई?"

"ना। तब भी नहीं गई। उलटा ब्याह करनेके लिए कहने लगी।"

"पर तुमने स्वीकार नहीं किया?"

सदानन्दका चेहरा देखकर और उसके मनके भावको अनुमानसे जानकर, जरा हँसकर शारदाचरणने कहा—अस्वीकार भी नहीं किया। मैंने कहा था कि बाबूजी राजी हों तो कर सकता हूँ।

"तुम्हारे पिता राजी नहीं हुए?"

"ना।"

"क्यों?"

"कहनेकी इच्छा नहीं थी, लेकिन कहता हूँ, सुनो। बाबूजी मेरे ब्याहसे कुछ पैसा कमाना चाहते हैं। हारान बाबू क्या यह दे सकते?"

सदानन्दने यह बात सुनकर भी वैसे नहीं सुनी। बोला—तुम्हारे पिता कितना पानेकी आशा करते हैं?

"यह तो मैं कह नहीं सकता।"

"उनकी आशा पूरी होनेपर और कोई आपत्ति तो नहीं हो सकती?"

"न होना ही सम्भव है।"

"तुम्हें खुद तो कोई आपत्ति नहीं है?"

"कुछ नहीं।"

"तो फिर देखा जायगा।"

कहकर सदानन्द फिर झाड़-झंखाड़ रौंदता हुआ और चला।

शारदाचरणने पूछा—कहाँ जाते हो? जरा देर बैठोगे नहीं?

"ना।"

"सच्चे सदानन्द इसमें मेरा कोई दोष नहीं है।"

"शायद नहीं है—भगवान् जाने—मैं नहीं कह सकता।"

"नाराज हो गये?"

"नहीं।"

सदानन्द घर लौटकर कुछ देर इस कोठरीसे उस कोठरीमें आया-गया। इसके बाद वह फिर घरसे निकल पड़ा। गंगा-किनारे जो राह जाती थी, उस पर चलने लगा। गंगाजीकी छोटी-छोटी लहरें घाटकी सीढ़ियोंसे टकराकर छल-छल छल-छल करती हुई आती हैं और लौट जाती हैं। सदानन्द कुछ देर तक उन लहरोंका यह खेल देखता रहा। दूर पर एक बड़ा-सा बजरा छप-छप डाँड़ चलाता हुआ मदान्ध गंगाकी छाती पर तैरता आ रहा था। सदानन्द अन्यमनस्क भावसे कुछ देर तक उसकी ओर ताकता रहा। इसके बाद घाटकी सबसे निचली सीढ़ी पर बैठकर पानीमें पैर डुबाकर आकाशकी ओर ताकता हुआ मनकी मौजमें कुछ गाने लगा।

## ४

उसी दिन रात्रिके समय चाँदनीसे धोये हुए मदान्ध गंगाके वक्ष पर भाटेके प्रवाहमें तैरता-उतराता हुआ सुरेन्द्र बाबूका बड़ा बजरा, धीरे धीरे हाथ चलानेकी तरह छप-छप करके दो डाँड़ चलाता हुआ, उत्तरसे दक्षिणकी ओर आ रहा था।

छतके ऊपर सुरेन्द्र बाबू और जयावती, दोनों बैठे बातें कर रहे थे। नीचे कमरेमें खिड़की खोले मालती गंगाके वक्षःस्थलमें उठनेवाली छोटी छोटी लहरोंकी गिनती और आँखें पोंछती जाती थी। मालती समझ गई कि अब हलदपुर आ रहा है। और कुछ दूर आने पर उसे गंगा-किनारेका वह पुराना पीपलका पेड़ दिख पड़ा। उसके पास वाला घाट चन्द्रमाकी किरणोंमें चमचमा रहा था—यह भी देखा। और उसके पीछे हलदपुर गाँव बसा हुआ निस्तब्ध पड़ा हुआ था। मालती [illegible] प्रत्येक पथ, प्रत्येक नर-नारीको निर्निमेष [illegible] मनके नेत्रोंसे देखने लगी। और यह घाट—यह सब कल्पना नहीं, परिचित थी। तब दोनों बेला इसी घाट पर नहाती थी, कपड़े धोती थी, हाथ पैर और देह धोया करती थी। इसी घाटसे कलसी भरकर जल ले गये बिना पीनेका और रसोईका काम नहीं चलता था। मालती अब मालती है—वह अब ललना नहीं है, तो भी उस घाटका मूल्य नहीं घट सकता, श्मशान भूमिका मूल्य नहीं घट सकता। इसीसे वह देखती थी और देख-देखकर रोती थी। और सदानन्द पगलेको भी वह किसी तरह भूल नहीं सकेगी। इसके बाद ही मालतीने यह

कुछ नहीं देख पाती थी। क्या चल रहा है या खड़ा है, यह भी वह ठीक समझ नहीं पा रही थी। कमरेमें यशस्वतीके सिवा और कोई नहीं है, यह देखकर मालतीने कहा – दीदी, हम कितनी दूर आ गये हैं?

यशस्वतीको वह दीदी कहने लगी थी।

" आठ-दस कोसके लगभग आये होंगे।

मालतीने यह नहीं जानना चाहा था। उसने कहा—कलकत्ता अब कितनी दूर रह गया है?

" अभी दो दिनकी राह है।"

मालती चुप रहकर कुछ सोचने लगी। फिर बोली—दीदी, अगर दो दिनमें मेरी तबियत ठीक नहीं हुई?

यशस्वती उसकी बातको समझ गई। स्त्रियाँ ऐसे समय मनमें ईर्ष्या नहीं रखतीं। इसीसे जरा हँसकर उसने कहा – तो हम तुमको रास्तेमें छोड़ देंगे।

मालती भी जरा हँसी। किन्तु यशस्वती हँसी और मालतीकी हँसीमें थोड़ा फर्क था। मालती बोली—यही अच्छा होगा दीदी।

यशस्वती कुछ अप्रतिभ हुई। उसने यह सोचकर पहले नहीं देखा था कि उसकी इस बातका दूसरी तरहका भी कुछ अर्थ हो सकता है। बोली—छि: ऐसी बात भी कोई ज़बान पर लाता है?

मालती फिर चुप हो गई – कुछ उत्तर नहीं दिया। वह चुपचाप सोचकर देख रही थी कि यशस्वतीकी ही बात सच हो तो कैसा हो? क्या अच्छा हो? नहीं, अच्छा न होगा। वह मरना नहीं चाहती। उससे कोई अच्छी तरह पूछे तो वह कहेगी कि यद्यपि वह मरनेसे अधिक कष्ट पा रही है, तथापि मर नहीं सकेगी। मरनेसे वह डरती नहीं, तथापि उसे मरनेकी इच्छा नहीं है। जो लोग यह इच्छा कर सकते हैं, उनका दुःख इतना अधिक नहीं है।— उसकी आँखोंसे दो बूँद आँसू टपक पड़े।

यशस्वतीने प्यारसे उसकी आँखें पोंछ दीं। बोली—चिन्ता क्यों करती हो बहन? पुरवाई हवा लगनेसे ज़रा कुछ गरम हो आई है, इसके लिए चिन्ता करनेकी कोई ज़रूरत नहीं।

इसके उपरान्त कुछ सोचकर, सावधान होकर उसने कहा—अगर के

हुआ, तुम्हारी तबियत ठीक न हो सकी, तो भी एक उपाय है। पास ही कलकत्ता है—वहाँ डाक्टर-वैद्योंकी क्या कमी है?

चिकित्सकोंकी कमी कुछ नहीं थी और जरूरत भी कुछ नहीं हुई। जहाँ जिस दिन कलकत्तेमें आकर पहुँचा, उस दिन मालतीको बुखार बिलकुल नहीं था, लेकिन शरीर बड़ा दुर्बल था, अभी उसने कुछ खानेको नहीं पाया था। कलकत्ता छोड़कर, कुछ दूरपर दूसरे किनारेपर बगीचेमें डेरा डाला गया। कमरेकी खिड़की खुली थी; मालती सिर निकालकर जहाज, मस्तूल, बड़ी-बड़ी नावें और महलों जैसे बड़े और ऊँचे मकानोंकी चोटियाँ देखने लगी। मालतीको डर मालूम हो रहा था। यही क्या कलकत्ता है? तब तो इस भीड़-भाड़ और इतने गुल-गपाड़ेमें कौन किसकी बात सुन पावेगा? इतने बड़े शहरमें कौन उसकी ओर देखनेकी फुरसत पावेगा? किन्तु यह तो न होगा—उसे यहाँ जाना ही होगा। जिसके लिए उसने इतने साहसका यह काम कर डाला है, जिसका मुँह देखकर—जिसका दुःख दूर करनेके लिए उसने नरकमें डूबनेका इरादा कर लिया है—इस लोक और पर लोककी किसी भी बातको मनमें स्थान नहीं दिया, उसके उस मुखकी यह इतनी बड़ी भूख नहीं रहेगी। आज न हो कल सही, यह आश्रय छोड़ना ही होगा तब डरकर क्या होगा?

उसने कलकत्ते जानेका पक्का इरादा कर लिया; किन्तु सुरेन्द्र बाबूने यह प्रचार कर दिया कि बस तीन-चार दिन और यहीं रहना होगा। मालतीका शरीर जब बिलकुल ठीक हो जायगा, तब उसकी जहाँ इच्छा हो वहाँ जायगी। जगह भी उसी समय खोज ली जायगी। यह सुनकर मालतीने मन ही मन उनको हजारों धन्यवाद दिये। मनमें यह बात बनी रही थी; क्योंकि चाहे जितना बड़ा उसका कर्तव्य हो, आश्रय छोड़कर बाहरके पथमें जानेके लिए मनको सहजमें राजी नहीं किया जा सकता। इसके पहले ही यह इसी बातके लिए अपने मनके साथ झगड़ा कर रही थी—अब जैसे रस्सीकी ढील देकर समझा-बुझाकर यथासम्भव लगाम एक तरहसे मनको मनानेका उसे मौका मिल गया।

दूसरे दिन दोपहरके समय जयारानीने कलकत्ता घूमने जानेका निश्चय किया। मालतीके लिए गाड़ी और पालकी (दोनों ही) ठीक करके नौकरने खबर दी। जयारानीने साथ चलनेके लिए सुरेन्द्र बाबूसे बहुत कहा, पुत्रवधूने भी,

लेकिन वह किसी तरह चलनेको राजी नहीं हुए। मालतीने जाना चाहा था, मगर बाबूने मना कर दिया—कहला भेजा कि उनकी तबियत ठीक नहीं है, फिर बुखार आ सकता है। तब लाचार होकर ब्रजरानी अकेले ही दासी और नौकरको साथ लेकर घूमने चली गई।

मालती कमरेके भीतर खड़ी हुई थी। सुरेन्द्र बाबू दरवाजा ठेलकर भीतर दाखिल हुए। मालती संकुचित होकर उठ बैठी। सुरेन्द्र बाबू कुछ दूरपर बैठ गए। बहुत देर इसी तरह बैठे रहे। वह कुछ कहनेका इरादा करके आये थे लेकिन कहनेका साहस नहीं होता था। बहुत देर बाद बड़ा कष्ट करके, बड़ा सोच कर बोले—तुम क्या निश्चय ही [illegible] उतर जाओगी?

सिर हिलाकर मालतीने कहा—हाँ।

"तुमने क्या अच्छी तरह सोच-विचारकर देख लिया है?"

"देख लिया है।"

"कहाँ जाओगी?"

"सो तो कुछ नहीं जानती।"

सुरेन्द्र बाबू हँस पड़े। बोले—तो फिर क्या सोचकर देखा है? आज नहीं, कल कलकत्ते जाकर एक बार कलकत्तेका भीतरी रंगढंग देख आओ, उसके बाद अगर निश्चिन्तको छोड़कर अनिश्चित ही अच्छा लगा तो चली जाना। मैं मना नहीं करूँगा।

मालती कुछ नहीं बोली।

सुरेन्द्र बाबू कुछ देर चुप रहकर फिर पहलेसे अधिक उदास भावसे बोले—तुमने इस बातमें जितना नहीं सोचा होगा, उतना मैंने सोच-विचारकर देखा है। तुम भले घरकी कन्या हो—और भीखवृत्ति या नीच काम नहीं कर सकोगी। भले आदमीकी लड़की तुम किसी भले घरमें प्रवेश न कर पाओगी तो वहाँ रह नहीं सकोगी। इस दशामें असहाय होकर, बिना किसी सहारेके किस तरह इतने बड़े शहरमें तुम आश्रय खोज सकोगी, यह मेरी समझमें नहीं आता।

कुछ देर ठहरकर बाबूने फिर कहा—और यह भी गौर करके देखो कि तुम्हारी यह अवस्था है। इस अवस्थामें इज्जत-आबरू बचाए रखना, असम्भव

सँभालकर क्या तुम चल सकोगी ? मुझे डर है कि तुमको पग पगपर विपत्तिका सामना करना पड़ेगा।

मालती चुपचाप रो रही थी। उसने इन सभी बातोंपर विचार करके देखा था; लेकिन उसके लिए इसके सिवा और कोई उपाय न था कि वहीं उतर जाय। यह हम पहले ही कह चुके हैं।

सुरेन्द्र बाबूने समझ लिया कि मालती रो रही है। उन्होंने मालतीको पहले भी रोते देखा था; किन्तु इस समय उन्हें और ही कुछ जान पड़ने लगा। उन्होंने कहा — तो फिर तुमने जाना ही तय कर लिया है ?

मालतीने आँखें पोंछकर सिर हिलाकर कहा — जी हाँ।

नारायणपुरके जमींदार सुरेन्द्र बाबूको बहुत लोग मूर्ख या भोंदू समझते थे किन्तु वास्तवमें वह भोंदू नहीं थे। जो लोग उन्हें भोंदू कहते थे, उनसे भी जान पड़ता है, वह सौगुना अधिक बुद्धिमान थे; किन्तु अनेक समय वह दुर्बल प्रकृतिवाले मनुष्यकी तरह काम करते थे, इसीलिए उनको सहजमें नहीं पहचाना जा सकता था। मालतीके मनकी बात वह ताड़ गये। वह जरा हँसे। उसके बाद मालती जब पहलेकी अपेक्षा कुछ चुप हुई, तब उन्होंने कहा — मालती, तुम्हें रुपयोंकी बड़ी जरूरत है न ?

मालतीके आँसू फिर उमड़ पड़े। जान पड़ता है, धनका इतना प्रयोजन दुनियामें और किसीको नहीं है।

“ बड़ी जरूरत है—क्यों न ?”

मालतीने रोना कुछ कुछ बन्द करके टूटी-फूटी बातोंमें कहा — बड़ी जरूरत है।

सुरेन्द्र बाबू हँसे, अब उन्हें समझनेको कुछ बाकी नहीं रहा। परन्तु दुःख रहनेपर भी उनको हँसी आई, इसका कारण यह था कि सुरा संगके दोषसे वह यह भूल गये थे कि इन सब ( रूप यौवनशालियों ) के भी रोनेका यथार्थ कारण हो सकता है, ये सभी पैसोंके लिए नहीं रोतीं। कुछ हँसकर और कुछ हँसी दबाकर उन्होंने कहा—तो फिर तुम रोती क्यों हो ? तुम रूपवती हो, जवान हो, कलकत्ते जा रही हो। अब तुमको धनकी चिन्ता नहीं करनी होगी। कलकत्तेमें रुपया गली-गली बिखरी पड़ी देख पाओगी।

मालतीको जान पड़ा, अकस्मात् वज्राघातसे उसका सिर धड़से अलग होकर नीचे गिर पड़ा है। अब इस खिड़कीसे गंगामें कूद पड़नेमें भी विशेष क्षति न

होगी। मालती ऐसा ही कुछ करने जा रही थी; किन्तु सहसा उसे जान पड़ा, इसमें बाधा पड़ी। वह मूर्च्छित होकर और एक आदमीकी गोदमें गिर पड़ी है किन्तु उस गोदमें जैसे आग छिपी है। वह बड़ी कठिन और रूखी हुई है। उसमें प्रेम तिलभर भी नहीं है—तनिक भी कोमलता नहीं है। सब पत्थर है, सब अभिमान है। मूर्च्छित अवस्थामें भी मालती सिहर उठी। जब उसे होश आया, तब उसे जान पड़ा कि वह किसीकी गोदमें नहीं लेटी है। आँखें खोलकर देखा, अपनी शय्यापर ही पड़ी है। किन्तु सुरेन्द्र बाबू उसके पास उसकी मुँहकी ओर ताकते हुए बैठे हैं। लज्जासे उसका मुँह लाल हो गया। दोनों हाथोंसे मुँह ढककर उसने करवट बदल ली।

कुछ देर बाद सुरेन्द्र बाबूने कहा—मालती एक मासबाद मैं बासा छोड़ दूँगा; लेकिन तुमको नहीं छोड़ दूँगा। तुमको मेरे साथ जाना होगा। साँस थामकर मालती सुनने लगी। सुरेन्द्र कहने लगा—जिसके लिए तुम भागके जाना चाहती हो वह तुमसे हो न सकेगा। जान पड़ता है, तुमने पहले यह वृत्ति कभी नहीं की—अब भी नहीं कर सकोगी। तुम्हें जितने धनकी जरूरत होगी, जितने सुख और स्वच्छन्दताकी अभिलाषा होगी, वह मैं तुमको दूँगा।

मालतीकी रुकी हुई साँसके साथ आँखोंमें आँसू निकल आये। सुरेन्द्र बाबूने यह समझा। बड़े प्यार और यत्नसे मालतीको अपनी गोदमें खींचकर बोले—मालती, मत ताप करो। मैं खूब धनी न होनेपर भी दरिद्र नहीं हूँ—तुम्हारा खर्च मजेमें उठा सकूँगा। और तुम्हीं बताओ सत्य, मैं अगर तुम्हें यहाँ छोड़ जाऊँ तो क्या तुम जीती रहोगी? या मैं ही शान्त मनसे अपने घर लौट सकूँगा?

सुरेन्द्र बाबूने उसे और भी हृदयके पास खींच लिया स्नेहके साथ आँसू पोंछ दिये—आदरसे, छि छि—लज्जासे संकुचित उन होठोंको चूमकर बोले—क्यों, तो चलोगी न?

मालतीके सारे शरीरके रोएँ खड़े हो गये, सारी देह काँप उठी। वह अब वह पहलेकी ललना नहीं है, वह मालती है अब। वह और कोई नहीं है, इस समय जो है वरन वही है। सुरेन्द्रनाथकी चिर-संगिनी, आजन्म-प्रणयिनी। यह सीता, यह सावित्री, यह दमयन्ती—मगर अब सीता-सावित्री नाम लेनेकी क्या जरूरत! वह पापी, वह अपराधी है। किन्तु इसमें ही

हानि क्या है? सुख, शान्ति, स्वर्गकी गोदमें मान-अपमान क्या है? कल्पना अर्थात् वर्तमान मालती निस्पन्द, अचेतन स्वर्ण-प्रतिमाकी तरह सुरेन्द्रनाथकी गोदमें पड़ी रही। यह गोद अब अरण्यमय, कंकड़, पत्थर और अंधकारोंकी सेज नहीं है—अब यह शान्त, स्निग्ध, कोमल, अमृत-मधुर है। कल्पनाको जान पड़ा, इतने दिन उसे शाप-सा क्या हुआ था, अब फिर स्वर्गमें आ गई है। इतने दिन बाद उसने अपना खोया गया धन फिर पाया है। मालतीके सिकुड़े हुए होंठ फिर फैल गये। सुरेन्द्रनाथ उन होठोंको बार-बार चूमते हैं और पापकी पहली सीढ़ी उतरकर, अपनेको भूलकर कल्पना स्वर्गसुख भोग रही है। उस समय सूर्य अस्ताचलको जा रहे थे, खुली खिड़कीकी राहसे वह पास ही चित्र देखते गये। उस समय तीसरे पहरकी सुनहली किरणोंके स्पर्शसे सुरेन्द्रनाथकी नजरमें कल्पनाका मुखमण्डल पहलेसे हजारगुना मनको मोहनेवाला जान पड़ा। उन्होंने हजार आवेशसे, हजार तृष्णासे उस मुखको फिर चूमकर कहा—मालती, तो चलोगी न?

"चलूँगी।"

सुरेन्द्रनाथ उन्मत्त हो उठे—तो चलो, अभी चलें।

"लेकिन दीदी?"

"कौन दीदी?"

"तुम्हारी स्त्री।"

सुरेन्द्रनाथ जैसे चौंक पड़े। वह सिहर उठे। बोले—मेरी स्त्री! उसे मरे तो बहुत दिन हुए।

"यह बताओगी?"

सुरेन्द्रनाथने सूखी हँसी हँसकर कहा—पता मरी भी नहीं है। उससे मैंने कभी प्यार नहीं किया।

"तो फिर वह क्या है?"

"कुछ नहीं, कुछ नहीं। तुम मेरी सब हो, वह कोई नहीं है—तुम ही सब हो—सब कुछ हो।"

अबकी मालतीने दोनों हाथ सुरेन्द्रकी गर्दनमें डाल दिये—उनकी छातीमें मुँह छिपा लिया छि: छि:। रुद्धकण्ठ होकर बोली—मैं तुम्हारी चिरकालकी दासी हूँ—मुझे छोड़ना नहीं।

सुरेन्द्रने आवेगके साथ कहा—नहीं, अभी नहीं।

"तो फिर मुझे ले चलो।"

"चलो।"

"आज ही।"

"अभी, इसी घड़ी।"

इसी समय बाहर सैकड़ों लोग तरह-तरहकी आवाजोंमें चिल्ला उठे—पकड़ो—पकड़ो—डूब जायगा—अस्सा-अस्सा, चली गई—डूब गई—हाय-हाय इत्यादि। सुरेन्द्रनाथ दौड़कर कमरेके बाहर आये; साथ ही साथ माधवी भी निकल पड़ी। सुरेन्द्रनाथने देखा—इस पार, उस पार, चारों ओर माँझी-मल्लाह कुली-मजदूर सब जमा होकर चिल्ला रहे हैं और दूरपर गंगाकी बीच धारामें एक छोटी डोंगी स्टीमरसे टकराकर धीरे-धीरे डूबी जा रही है।

एक क्षणमें ही सुरेन्द्रनाथने घटनाको समझ लिया। वह चिल्ला उठे—उसमें मेरी बमा है।—साथ ही साथ वह जलमें कूदने पड़ रहे थे; किन्तु पास खड़ी माधवीने उनको पकड़ लिया। सुरेन्द्रनाथ पागलकी तरह छटपटा करके चिल्ला उठे—पकड़ो नहीं—पकड़ो नहीं—मेरी बमा डूबी जा रही है!

तब तक वह छोटी-सी डोंगी उस बड़े स्टीमरके नीचे धीरे धीरे डूब गई। सुरेन्द्रनाथ भी माँझी-मल्लाह, नौकर आदिके हाथोंमें मूर्छित हो गये।

५

"बमा!" होश आनेपर आँखें खोलकर सबसे पहले सुरेन्द्रनाथ आकुल भावसे कह उठे—बमा!

पास बैठी माधवी उनकी सेवा कर रही थी और अपने आँसू भी पोंछती जाती थी। सुरेन्द्रनाथने जिस तरह बमाको पुकारा, उससे वह और भी अधिक आँसुओंको पोंछने लगी। लेकिन सुरेन्द्रने ऊपर देखा नहीं। केवल एक बार उसकी ओर देखा था, उसके बाद आँखें मूँदे पड़े रहे।

बहुत देर तक इसी तरह पड़े रहनेके बाद एक बार आँख खोलकर कहा—बमाकी कोई खबर नहीं मिली?

पास ही एक पुराना नौकर खड़ा था। उसने कातर भावसे कहा—नहीं।

"खबर नहीं मिली? तो जान पड़ता है, अब वह जीवित नहीं है।"

नौकरने सोच-विचारकर कहा — जान तो यही पड़ता है।

"रात कितनी हुई?"

"दस बजे होंगे।"

"दस? तो भी खबर नहीं मिली?"

"जी नहीं।"

सुरेन्द्रने और अधिक हताश होकर माथेपर हाथ दे मारा। फिर कहा—तुम सब लोग जाओ—सारे शहरमें, सारे गंगाके किनारोंपर जाकर उसका पता लगाओ।

नौकरने मनमें सोचा, हुक्म बुरा नहीं है। मुँहसे कहा — जो आज्ञा।

फिर वहाँसे उठ आकर अपनी खाटपर लेट रहे।

कमरेमें — बिछौनेपर— मालतीके सिवा और कोई नहीं है। किन्तु सुरेन्द्रनाथ उससे नहीं बोले — चुपचाप बैठे-बैठे आँसू बहाते रहे। इसी तरह समय बीतने लगा। कमरेकी दीवालमें जो घड़ी लगी थी वह अपनी चालसे ग्यारहके बाद बारह, उसके बाद एक, दो, तीन, चार — इसी तरह अपने सब अंक बजाती चली गई; किन्तु किसीने उधर ध्यान दिया हो, ऐसा नहीं जान पड़ा।

सुरेन्द्रनाथ इधर उधर करवट बदल रहे थे। मालती पास बैठी उनकी यन्त्रणा देखने लगी और आँसू पोंछने लगी। ज्वर भी बढ़ा हुआ है, लगा हुआ है और उससे अधिक मन ऊपर छाया हुआ है। वह अपना भूत, भविष्य और वर्तमान पर विचार कर रही थी।

एक तो कलकत्तेमें गली-कूचोंपर रातभर सन्नाटा नहीं रहता, दूसरे अब तो चार बज गये हैं। चारों ओर थोड़ी-बहुत लोगोंके जागनेकी आहट मिल रही है। लड़कोंके चलने-फिरने और आने-जानेका शब्द होने लगा है।

सुरेन्द्रनाथ एकाएक उठकर बैठ गये, मालतीकी ओर ताकते रहे, फिर कुछ देर बाद बोले — रातभर बैठकर जागनेसे कोई लाभ नहीं। तुम जाकर सोओ।

मालती उठकर जा रही थी। सुरेन्द्रने उसे पुकारकर कहा — बैठो, जाओ नहीं; तुमसे कुछ कहना है।

मालती दो पग आगे बढ़ गई थी; फिर लौटकर पहले ही की जगहपर बैठ गई।

सुरेन्द्रनाथने एक बार आँखें उठाईं, एक बार जैसे क्या कहेंगे, पर मौन लिया, उसके बाद गम्भीर स्वरमें बोले—मालती, किसके पापसे यह हुआ ?

मालतीके सिरपर जैसे आकाश टूट पड़ा। यह बात पहले ही वह बहुत बार अपनेसे पूछ चुकी थी। उत्तर भी एक तरहसे उसने पा लिया था। किन्तु यह कहनेमें उसका मुँह नहीं खुला, इसीसे वह सिर झुकाये निरुत्तर बैठी रही।

सुरेन्द्र बाबूने भी यह कहनेका विचार किया था, पर न कहकर कहा—अच्छा यह बात फिर होगी—इस समय तुम जाओ।

मालती घरमें आकर अपने कमरेमें लेट रही। किन्तु क्या उसे नींद आई ? नहीं। सारी रात बारबार करवट पर करवट बदलती रही। अनेक बार उठकर बैठी, अनेक बार लेटी। अनेक देवी-देवताओंके नाम लिये, अनेक धर्म याद कीं। इसके बाद सवेरेके पहले तन्द्राकी झोंकमें तरह तरहके सपने देखने लगी। उसने देखा, जैसे वही आग मानो आँखोंसे छूटी उसका घर जल रहा है। कभी देखा, सदानन्द मनकी मौजमें गा रहा है। कभी देखा, उसकी मा शुभदा रो रही है। अकस्मात् जान पड़ा, जैसे माधव आकर उसके सिरहाने खड़ा है—वही किसी अज्ञात देशमें चलनेके लिए बार बार उसे उत्तेजित कर रहा है। मालतीकी वहाँ जानेकी इच्छा नहीं है लेकिन वह किसी तरह छोड़ नहीं रहा है। मालतीकी आँख एकाएक खुल गई। आँख खोलकर देखा, कहीं कोई नहीं है। केवल प्रातःकालकी सुनहरी किरणें खुली खिड़कीसे आकर उसके मुँहपर पड़ रही हैं। मालती पलंग छोड़कर बाहर आई।

उस दिन दिनभर सुरेन्द्रनाथ उसे नहीं दिख पड़े। कुछ पहले ही वह मकान छोड़कर चले गये थे। दूसरे दिन भी वह नहीं आये। तीसरे दिन शामसे पहले आकर अपने कमरेमें चले गये, और भीतरसे द्वार बन्द कर लिया। वह दिन भी ऐसे ही बीत गया। चौथे दिन उन्होंने मालतीको बुला भेजा। मालती भीतर आकर सिर झुकाये खड़ी रही।

सुरेन्द्र बाबू एक कागज लिए लिख रहे थे। जान पड़ता है, कहीं पत्र लिख रहे थे। मालतीने आज नजर उठाकर उनको देखा, उनका चेहरा बहुत ही उतरा हुआ था, आँखें लाल हो रही थीं, इतनेमें मानो उम्र भी बीसेक बढ़ी हुई थी। मालती आप ही आप सिहर उठी। उस समय जान पड़ा जैसे बहुत ही कठिन असाधारण विचारके लिए इन दिनोंमें व्यस्त रहा है।

सुरेन्द्र बाबूने आधा लिखा हुआ वह कागज एक ओर रखकर सिर उठाकर उसकी ओर देखकर कहा—तुम्हारा शरीर अब अच्छी तरह स्वस्थ हो गया है क्या?

माधवीने वैसे ही सिर झुकाये गर्दन हिलाकर कहा—हो गया है।

सुरेन्द्रने कहा—मैं आज जवाब लिख दूँगा। उस पार कलकत्ता है—तुम्हारा जहाँ जी चाहे जा सकती हो।

सुनकर माधवीकी आँखोंमें आँसू आ गये। पर उसने कुछ कहा नहीं।

सुरेन्द्र बाबूने एकदम कागज हाथमें लेकर कहा—यहाँ मेरे एक मित्र हैं। उनका पता लगाकर यह पत्र लेकर उनके पास जाओ। वह तुम्हारा कुछ उपाय कर देंगे।

टपसे एक आँसू माधवीकी आँखोंसे नीचे गलीचे पर गिर पड़ा।

जान पड़ता है, सुरेन्द्र बाबूने भी उसे देख पाया। जरा ठहरकर बोले—तुम्हारे पास रुपया-पैसा शायद कुछ भी नहीं है?

सुरेन्द्रनाथने फिर कहा—यह मैं जानता था। यह लो—

कहकर एक मनीबेग तकियेके नीचेसे निकालकर माधवीके पैरोंके पास फेंककर सुरेन्द्रने कहा—इसमें जो कुछ है उससे, किसी तरहका कोई उपाय न होने पर भी एक साल तक तुम्हारा काम मजेमें चल जायगा। उसके बाद ईश्वरके आशीर्वादसे जो हो सो हो।

और एक आँसूका बूँद फर्श पर टपक पड़ा।

सुरेन्द्रने कहा—उस दिन उन्मत्त था, इसीसे पूछा था कि किसके पापसे ऐसा हुआ। किन्तु अब मुझे होश आया है। अब देखता हूँ, मेरे ही पापसे यह सब है। तुम निर्दोष हो। अपनी बहनको मैंने ही मार डाला है।

माथे पर पसीनेकी कुछ बूँदें जमा हो रही थीं, उन्हें हाथसे पोंछकर सुरेन्द्रने कहा—बहुत हुआ—अब पाप न करूँगा। कुछ दिन जरा भागकर रहकर देखूँ—शायद इसमें सुख पाऊँ।

माधवी खड़ी रही, सुरेन्द्र बाबू यह पत्र समाप्त करने लगे। पत्र समाप्त होने पर सिरनामा लिखकर वह पत्र उन्होंने माधवीके आगे फेंक दिया। कहा—यह लो। श्यामबाजारमें पता लगा लेना। जान पड़ता है, इससे उपकार होगा।

काँपते हुए हाथसे माधवीने पत्र उठा लिया।

सुरेन्द्रने कहा—रुपये ले लो।

मालतीने रुपयोंका बटुआ भी उठा लिया। दरवाजेकी ओर एक पग बढ़ी।

सुरेन्द्र बाबूका जी जाने कैसा कर उठा। बोले—धर्मकी राहपर रहना।

मालती और एक पग बढ़ी। अबकी सुरेन्द्रनाथका गला काँपा—मालती, उस दिनकी बात भूल जाना—

मालतीने दरवाजेकी कुण्डियाँ पकड़कर खींची, दरवाजा आधा खुल गया।

सुरेन्द्रनाथका कण्ठ और भी काँप उठा—असमयमें कष्टमें पड़नेपर मुझको याद करना—

मालती बाहर निकल आई। साथ ही साथ उनकी आँखें भी आँसुओंसे भर गईं। पुकारा—मालती!

मालती वहीं खड़ी हो गई।

फिर पुकारा—मालती!

अबकी भीतर आकर वह किवाड़ोंके सहारे खड़ी हो गई।

आँखें पोंछकर सुरेन्द्रनाथने कहा—बचपनका शोक अभी तक नहीं भूला—

मालती हार छोड़कर वहीं बैठ गई, उसकी देह काँप रही थी।

सुरेन्द्रनाथ बालककी तरह रो पड़े—मालती, क्या लेकर संसारमें रहूँगा! तुम अगर मुझे छोड़ जाओगी तो मैं नहीं बचूँगा।

यों कहकर आपही नीचे फर्शपर लोट गये।

मालती पास आकर बैठी। अपनी गोदमें उनका सिर उठाकर रख लिया और उनके आँसू पोंछती हुई बोली—मैं नहीं जाऊँगी।

तब दोनों जने बहुत देरतक रोते रहे। मालतीने फिर उनकी आँखें पोंछ दीं। सुरेन्द्रनाथकी आँखें मुँदी ही थीं। उसी तरह पड़े-पड़े उन्होंने टूटे हुए स्वरमें कहा—उस दिन तुमने क्या कहा था, याद है?

"क्या कहा था?"

"चिर-दासी कहा था।"

"वही समझो।"

+ + + +

सुरेन्द्रने ऊँचे स्वरसे पुकारा—हरिचरन!

पाठशालामें मौहल्लेके दस आदमी दस तरहकी बातें करने लगे। किसीने कहा—हारानकी बीन सदानन्दपर जादू कर दिया है। किसीने कहा—सदानन्द अब पूरा पागल हो गया है। किसीने यह अफवाह फैला दी कि ललनाके साथ सदानन्दका ब्याह हो रहा है। सदानन्द यह सुनकर मन ही मन हँसा। जिसने उसके सामने यह बात उठाई, उसे उसने हँसकर एक रामप्रसादका गाना सुना दिया। किसीने दिल्लगी करके कहा—मैं कहूँगा तो दो बीघा जमीन तुम्हारे नाम लिख जाऊँगा। किसीने कुछ गम्भीर होकर कहा—पागल आदमी पागलपन करे तो इसके लिए तुम चिन्ता न करो। क्रमशः लोगोंका मुँह बन्द होने लगा। किन्तु जो लोग ईर्ष्याके मारे थे, वे मन ही मन जलने लगे। भजनाराम गांगुलीने यह हाल सुनकर सदानन्दको बुलाकर विशेष रूपसे उपदेश किया।

विशेष रूपसे उपदेश पाकर सदानन्दने कुण्ठित भावसे कहा—जो होनेका था, सो हो गया। अबकी बुआजीकी ससुरालसे लौट आकर पानकी कोठार आपके घरमें रख जाऊँगा।

गाँगुलीने बहुत ही प्रसन्न होकर कहा—सुनो जी सदानन्द, तुम्हारे पिता भी मुझे मानते और बड़ा आदर करते थे।

“ मैंने भी किसी प्रकार आपकी बेअदबी नहीं की। ”

“ तो फिर ऐसी बात क्यों कही ? ”

सदानन्दने कुछ अप्रतिभ भाव दिखाकर कहा—क्षमा कीजिएगा, मेरी बुद्धि सदा ठिकाने नहीं रहती।

गङ्गोपाध्याय और भी बिगड़कर बोले—तुम नष्ट होने जा रहे हो—बर्बाद हो रहे हो!

सदानन्दने मुस्कराकर कहा—आप लोग थोड़ी-सी चेष्टा करते तो शायद उबार होनेसे अब भी बच सकता था।

गाँगुलीने कहा—तुम मेरे सामनेसे चले जाओ!

“ जो आज्ञा ” कहकर सदानन्द बाहर आकर खूब हँस लिया और फिर ऊँचे स्वरसे रामप्रसादका एक गान शुरू कर दिया।

पासमें कहीं भैरव पत्तेका बोझा सिरपर लिये हाटको जा रहा था। उसने सदानन्दकी आँखोंमें हँसीकी चमक और मुँहमें गाना देखकर कहा—क्यों दादा, इतनी खुशी काहेकी है?

उसी स्वामीको अन्न-भोजन मिला देनेमें उसे कितना आनन्द, कितनी तृप्ति मिलती है, इसकी ठीक ठीक धारणा वह आप ही नहीं कर पाती। आनन्दसे उसकी आँखोंके कोनोंमें आँसू भर आते हैं। किन्तु इसे कौन देखेगा? देखने वाला एक व्यक्ति था, समझनेवाला एक आदमी था; लेकिन वह पहले ही चला गया। छलना नहीं था होता तो शुभदा इसी सुखमें सांसारिक कहानी समाप्त कर दे सकती किन्तु उधर छलना दिन दिन बड़ी होती जा रही है। उसका कैसे क्या उपाय होगा? जो मर गया वह तो बच गया। किन्तु हाराणके मनमें क्या है, यह शुभदा किसी तरह समझ नहीं पाती। आजकल उसकी चिकित्साकी सहूलियत और सब तरह सुयोग भी है, बराबर इलाज भी होता है मगर उसका कुछ फल होता नहीं देख पड़ता। शुभदा यह बात सोचकर माथा पीटती है, ललनाको याद करके आकुल होकर आप ही आप अकेलेमें रोती है और ललना कहाँ गई है वहाँ उसीके पास जानेकी कामना करती है। फिर मशीनसी चलती है, भोजन बनाती है, सबको खिलाती-पिलाती है। इसी तरह दिन बीतते चले जाते हैं।

एक दिन दोपहरको भोजन करने बैठकर हारानचन्द्रने शुभदाके मुखकी ओर देखकर कहा—छलना सयानी हो गई है।

शुभदाने मलिन मुखसे कहा—हाँ।

"अब ब्याह किये बिना और काम नहीं चलेगा—देखनेमें अच्छा भी न लगता।"

शुभदाने कहा—मा दुर्गा ही जानें।

हारानचन्द्र जरा हँसे। बोले—मा दुर्गा तो ब्याह न कर जायेंगी।

शुभदा चुप रही।

हारानचन्द्रने कहा—हरमोहन बाबूके लड़के शारदाचरणके साथ भी तो ब्याह हो सकता है?

शुभदा अच्छी तरह समझ न पाई। बोली—शारदाके साथ?

हारानचन्द्रने कहा—हाँ।

"लेकिन क्या यह संभव है?"

"असंभव ही क्यों है?"

"क्या जाने!"

यह बात शुभदाने सम्पूर्ण हताश भावसे ही कही।

पागल सदानन्द इस बातको समझकर, छिपाकर जरा हँस दिया। फिर कहा—यह बात मैंने एक दिन परिहासच्छलसे कही थी। वह तो राजी हैं।

शुभदाके मुखपर आनन्दके चिह्न प्रकट हुए; किन्तु वैसे ही तुरन्त गायब हो गये। शुभदाने कहा—लेकिन उनके पिता, वह क्या राजी होंगे?

सदानन्दने कहा—क्यों न राजी होंगे?

क्यों न राजी होंगे यह शुभदा समझती थी। लड़केकी इच्छा रहने पर भी, उनके बापकी इच्छा क्यों न होगी, यह भी वह जानती थी; किन्तु खोलकर कह नहीं सकी। एक बार उसकी इच्छा हुई कि पूछे कौन उनके पिताको राजी करने जायगा? लेकिन यह भी उसने नहीं कहा। केवल चुपचाप कातर दृष्टिसे उनके मुखकी ओर ताकती रह गई।

पागल सदानन्दने यह मौन भाषा भी समझी। बोला उनके बापको राजी करनेके लिए हम लोगोंको ही चेष्टा करनी होगी। कारण, ब्याह तो करना ही होगा।

शुभदाने डरते डरते, आशा-निराशाके बीच, अस्फुट स्वरमें कहा—वह राजी होंगे क्या?

"निश्चय होंगे।"

"कैसे जाना?"

पागल सदानन्द फिर जरा हँसकर बोला—मैं जानता हूँ। आप चिन्ता न करिये; मैं निश्चय राजी कर लूँगा।

और सभी हरमोहनको किस तरह राजी करना होगा या किस तरह राजी किया जा सकता है, यह सदानन्द विशेष रूपसे जानता था और राजी जरूर होंगे, यह भी जानता था।

लेकिन शुभदासे रहा नहीं गया। लौटकर भीतर घुस अँधेरेमें सिर नवाई। किन्तु दूसरा कपड़ा हाथमें लेकर अन्धकारपूर्ण उसमें एक बार सा आँसू। मुँह भी मिला इतना। अचानक भागसे बाहर आकर बोली—जरा उठो सदानन्द, धूप चढ़कर लगी है।

दूसरे कमरेमें जाकर दूसरी कड़ाहीमें हाथ लगाकर शुभदाने आहा और रो

तौरसे बुद्धि न लड़ाई जा सके तो किसी तरह एक न्यायोचित निर्णय तक नहीं पहुँचा जा सकता। उनकी यह धारणा ही न थी कि उम्दा बालोंवाले दाढ़ी-मूछ-सफाचट युवा व्यक्तिके सिवा और कोई समझदार आदमी न्यायपूर्ण प्रस्ताव अपने मुखसे निकाल सकता है। इस समय एक नवयुवकके मुखसे ऐसे गम्भीर विषयकी अवतारणा सुनकर वृद्ध हरमोहन कुछ विक्षुब्ध हो उठे। कुछ दिन पहलेसे ही वह सुन पा रहे थे कि सदानन्दका मस्तिष्क और अधिक विकृत हो गया है। इस समय उसके पागलपनका ऐसा प्रबल प्रमाण पाकर वे बहुत ही सच्चे मनके साथ और पूरी तौरसे गम्भीर बनकर बोले—किसका ब्याह? शारदाका?

"जी हाँ।"

वृद्ध अनमनस्क भावसे भीतरकी ओर उँगलीसे इशारा करके बोले—जान पड़ता है, उधर शारदा है, जाओ।

वृद्धकी आकृति-प्रकृति देखकर इस कथनका मतलब सदानन्दने समझ लिया। जरा हँसकर बोला—शारदासे मेरा काम नहीं है; आपहीके पास आया हूँ।

वृद्धने पहलेके ही ढंगसे पूछा—मेरे पास।

"जी हाँ।"

"क्यों?"

अभी आपसे कहा न कि आपके पुत्रका सम्बन्ध करने आया हूँ। शारदाका क्या ब्याह करिएगा?"

"करूँगा, लेकिन इससे तुम्हें क्या मतलब है? तुम्हें क्या प्रयोजन?"

"क्या बिना प्रयोजनके ही आया हूँ?"

"तुम्हारा प्रयोजन? मुझसे?"

"जी हाँ।"

"लेकिन तुम्हारे साथ ये सब बातें नहीं हो सकतीं।"

सदानन्दने समझा कि दुनियाके इस तरहके आदमियोंके आगे मुँहपर तनिक भी हँसीका चिह्न रहे तो बातचीत नहीं चल सकती। मुँहको नहीं होलीकी तरह बनाये बिना मेल-जोलकी, लेन-देनकी बात तनिक भी समझी जा सकती है, इनके इस सम्प्रदायके मनुष्य धारणा ही नहीं कर सकते।

तब सदानन्द चेष्टा करके जितना हो सका उतना गम्भीर बनकर बोला—

" ना, हालत अच्छी नहीं है। इसीलिए समाज रखकर आप जो आज्ञा करेंगे, वही करूँगे।"

सब जरा मुश्किलमें पड़ गये। मन ही मन सोचा कि आर्थिक दशाका उल्लेख न करना ही अच्छा होता। किन्तु दुनियाके मामलोंमें तीक्ष्ण बुद्धि रखनेवाले चतुर हरमोहनने अपनी इस भूलको चट सुधारते हुए कहा—मगर जानते हो भैया, लड़कीके ब्याहमें कुछ खर्च तो होता ही है।

" अवश्य।"

तब हरमोहन अभ्यासके मुताबिक होठोंकी क्षीण हँसीको विदा करके पत्थरके आदमी बनकर बोले—एक हजार नकद रुपया-मुहरसे कम लेकर मैं [illegible] विवाह किसी तरह नहीं कर सकता।

सदानन्दने हँसकर कहा—यही दिया जायगा।

सदानन्दकी बात सुनकर सब तो अपने ही ऊपर खीझ उठे। उन्होंने मन ही मन अपनेको एक बहुत बड़ा गधा कहा। डेढ़ हजार रुपये क्यों नहीं कहे? यह अफसोस उनके हृदयमें सूईकी तरह गड़ने लगा। खैर, जब बात मुँहसे निकल गई तब वह फिर लौटाई नहीं जा सकती। जो हो, अब किसी कदर भूलकी या उसकी सुधार करनेके उद्देश्यसे बोले—लड़कीको गहने भी अवश्य देने होंगे।

" बेशक देने होंगे।"

" दान-सामग्री भी वैसी होनी चाहिए होगी ही।"

" जी हाँ।"

" तो फिर मैं भी राजी हूँ।"

" तो एक दिन ठीक कर दीजिए।"

सबने जरा चुप रहकर कहा—यह विवाह-सम्बन्ध अवश्य अपने आपसमें हो रहा है, और दामनको मैं कुछ गैर नहीं समझता हूँ, तो भी सब नियमोंका पालन करके चलना होगा।"

सदानन्दने कुछ शंकित होकर कहा—नियम और क्या है?

" नियम यही कि आपसकी बात होनेपर भी उसकी एक लिखा-पढ़ी हो जानी चाहिए।"

"अच्छी बात है। लिखा-पढ़ी कर लीजिए।"

"लेकिन लिखा-पढ़ी किसके साथ होगी?"

"मेरे ही साथ कर लीजिए।"

"कब?"

सदानन्दने क्षणभर सोचकर कहा—एक महीने बाद।

हरमोहन राजी हो गये।

तब सदानन्दने कहा—मेरा एक अनुरोध है।

"क्या भैया?"

"यह लेन-देनेकी बात कोई तीसरा आदमी न सुन पाये।"

"क्यों?"

"एक कारण है।"

हरमोहन चालाक आदमी हैं। सदानन्दके मनका भाव समझकर बोले—चुपचाप दान करना चाहते हो?

सदानन्द चुप हो रहा। उसका मुख देखकर, उस निरुपाय दशा देखकर उस घड़ी हरमोहनको भी लज्जा मालूम पड़ने लगी। किन्तु हम पहले ही कह चुके हैं कि वह पूरे मतलबी चीज थे, उन्होंने इस भावको अधिक देर तक मनमें न टिकने दिया। हल्की हँसी हँसकर बोले—भैया, हम लोग बूढ़े हो चुके हैं, इसलिए हमारी आँखोंमें उतना शौक या मनमें उतना कुतूहल भी नहीं रहा। नहीं तो हारानकी हालत मैं विशेष रूपसे ही जानता हूँ। खैर, तुम जब हारानको कानोंकान खबर नहीं होने देना चाहते हो तब मैं भी चुपचाप उस [illegible] करूँगा। इसके लिए तुम कुछ चिन्ता न करो।

सदानन्द प्रफुल्ल मुखसे नमस्कार करके वहाँसे चल दिया।

७

रासमणिने सुना, हारान बाबूने सुना, शुभदाने भी सुना कि शारदाचरणके साथ ललनाका ब्याह हो रहा है। यह ब्याह सदानन्दने कराया है। सुनकर रासमणिने राय जाहिर की कि सदानन्द पूर्वजन्ममें शुभदाका पुत्र था। सदानन्दके कानमें भी यह बात पहुँच गई थी। उसने कुछ उत्तर न देकर इसे स्वीकार कर लिया, कोई प्रतिवाद नहीं किया।

अनेक झंझटोंके मारे आनन्द यह अपनी पुत्रीकी यादगारको देखने-भालने नहीं जा सका था। अब समय पाकर उसने यह बात—जानेकी अपनी इच्छा प्रमदासे कही। प्रमदाने सहमति प्रकट की। तब पीरगंज-पोखरी लौटकर कुछ दिनोंके लिए श्रीमान् सदानन्दने विदेशके लिए यात्रा की। प्रमदाका परिवार अब उतना परिवार हो गया है, अतएव प्रमदाके वश्य तब प्रबन्ध कर जाना यह नहीं सूझा। साथ ही व्याहकी ओर तब तैयारी कर रखनेके लिए प्रमदासे विदेश जाने कह गया। वहाँ जाकर सदानन्दने मृत पुत्रीकी सारी जमीन-जायदाद अच्छी तरह देख-सुन ली। इसके बाद एक आदमीको वह सब सौंपकर अर्थात् उसके हाथ सब देकर पन्द्रह दिनके भीतर ही वह हरदयपुर लौट आया। हरमोहनके साथ व्याहमें देने-लेनेकी, लिखा-पढ़ी की, गहने गढ़ाये, तब चीज-वस्तु मँगाई, व्याहका दिन ठीक किया। इसके बाद समय निकालकर एक दिन शारदाचरणसे मुलाकात करने गया। इतने दिनतक एकान्तमें शारदाचरणसे दो बातें करनेका समय या अवकाश नहीं मिल पाया था। आज बहुत दिनोंके बाद दोनोंने आपसमें कुछ बातचीत करना चाही, इसीसे हाथमें हाथ डाले हुए दोनों गंगाके किनारे एक जगहपर आकर बैठे।

बैठकर शारदाचरणने कहा—सदानन्द, तुम्हें बचपनकी बातें याद हैं!

“ कुछ कुछ याद क्यों नहीं है।”

“ याद आती है कि जब मैं एक आदमीको बहुत प्यार करता था, जब केवल उसी बातको दिन-रात सोचा करता था, तुम्हारे आगे कितनी आशा, कितनी कल्पना, न जाने कितनी और कौन-कौन बातें करता-सुनता था, स्कूलमें कितना रोता था और तुम हँसकर उड़ा देते थे, या व्यंग्य-विद्रूप करते और बनाते थे— वे सब बातें क्या कभी तुम्हें याद आती हैं सदानन्द ?”

“ याद क्यों नहीं आती ! यह तो अभी कलकी बात है। जान पड़ता है, सात-आठ मास अधिक न हुए होंगे—लेकिन उन बातोंपर व्यंग-विद्रूप तो मैंने कभी नहीं किया।”

“ मुझे तो जान पड़ता था, जैसे तुम विद्रूप करते थे। और यह यदि हो तो, इसके बाद जिस दिन उसने मेरी सब आशा धूलमें मिला दी— एकाएक हम दोनों ही देखना-भालना बन्द करके सदाके लिए विदा हो गये,

सदानन्द हँसा। बोला—शांतिसे जो निबाह किये जाते।

शारदाचरणने मुँह खोला। बोला—हाँ, शांति तो चाही।

"तो फिर तुम और क्या कर सकते थे?"

शारदाचरणकी आँखोंमें आँसू आ गये। बोला—अब क्या कर सकता हूँ लेकिन तब इतना पछतावा न होता।

सदानन्दने दूसरी ओर देखते हुए कहा—धीरे धीरे सब दूर हो जायगा।

शारदाचरणने कहा—भाई, अगर मैं उसका आखिरी कहा मान लेता—उसके अन्तिम अनुरोधकी रक्षा कर सकता!

"क्या अनुरोध किया था?"

"उसने कहा था कि एक गरीबकी जाति बचानेको कमलासे ब्याह कर लो।"

सदानन्दने उसके मुखकी ओर ताककर कहा—तो क्या कमलासे ब्याह न करोगे?

"करूँगा, लेकिन यह क्या उसके अनुरोधकी रक्षा करना हुआ?"

"क्यों नहीं हुआ?"

"एक तरहसे हुआ जरूर, लेकिन अच्छा सदानन्द, बापूको तुमने कैसे राजी कर लिया?"

सदानन्द मुसकाया। बोला—मैंने कहा कि यह ब्याह करनेकी तुम्हारी इच्छा है।

"सिर्फ इतना ही?"

"और क्या?"

"मैं क्या बापूको जानता नहीं?"

सदानन्द फिर हँसा। बोला—तो फिर पूछते क्यों हो?

"मैं पूछता हूँ कि कितने रुपये देने पड़े?

"यह जानकर तुमको कोई काम नहीं।"

"सदानन्द, यह पापका धन जो है!"

"मैं आशीर्वाद करूँगा कि तुम्हारा जीवन सदा सुखसे कटे।"

"समय होनेपर मैं तुमको ये रुपये फेर दूँगा।"

"अच्छा, तुम देखो," कहकर सदानन्द उठकर वहीं आया जहाँ ठकुरानी बैठी पड़ी मिली थी। वह उस स्थानकी मिट्टी उठाने लगा।

तारादासने विस्मित होकर कहा—यह क्या करते हो? अच्छा भैया मिट्टी क्यों उठा रहे हो?

सदानन्द खूब जोरसे हँस उठा। बोला—पागलपन कर रहा हूँ।

वस्तुतः तारादासने उसके इस कथनके साथ उसके कामका विशेष भेद नहीं देख पाया। तो भी बोला—पागलपन कर रहे हो, यह तो मैंने नहीं कहा।

सदानन्दने कहा—तुम क्यों कहोगे, मैं कहता हूँ।

"ना ना, सच कहो, मिट्टी लेकर क्या करोगे?"

सदानन्द—मैं आजकल शिव-पूजा करता हूँ। घरमें गंगामट्टी नहीं है, इसीलिये लिये जाता हूँ।

तारादास खड़ा खड़ा उसका मिट्टी निकालना देखता रहा।

सदानन्दने मिट्टी निकालकर उसका बड़ा-सा ढेला बनाया, फिर उस गंगाके भीतर फेंककर हाथ-पैर धोकर तारादासके पास आ खड़ा हुआ।

"चलो तारादा, घर चलें।"

"तुमने यह सब क्या किया?"

"जो किया था तो तुमने आँखोंसे देख ही लिया।"

"कहाँ, शिव-मूर्तिके लिए तो मिट्टी नहीं ली?"

"ना, अब शिव-पूजा नहीं करूँगा।"

"क्यों?"

"यह फिर किसी दिन बतलाऊँगा।"

इसके बाद दोनों जने गाँवके भीतर घुसकर अलग अलग अपने घर चले गये। आकर सदानन्दने स्नान करनेके लिए अपनी कोठरीका दरवाजा बन्द कर लिया।

रात्रिको भोजन करनेके लिए छन्ना और गुमाश्ते बारी-बारीसे बुलाने आए, लेकिन सदानन्दने द्वार नहीं खोला। भीतरसे कहा—आज गर्मी शरीर बहुत लगता है।

छन्ना दरवाजेके लिए आई, लेकिन उस समय सदानन्द सो गया था। कई बार बार-बार पुकारकर वह लौट गई।

दूसरे दिन सवेरा होनेपर वह फिर उठा। मैदानमें खेत पर गया। भोजन करने आया। हँसकर खाना खाने लगा। नित्यकर्म जो रोज करता था वह सब करने लगा। किन्तु कोई यह नहीं समझ पाया कि वह प्रतिदिन बदलता जा रहा है। जब जैसा था, आज ठीक वैसा नहीं है। क्रमशः आनन्दकी क्षेमकी तिथि—ललनाके ब्याहका दिन—आ गई। आज सभीके चेहरे पर आनन्दकी झलक है सभीके मनमें उत्साह है। महानन्दको दम लेनेका अवकाश नहीं है। हारान मुखर्जीकी चीख-पुकारकी हद नहीं है। बुआजीके आँसू बहकर आते हैं। घरमें जो आता है, उसीको लेकर बताती हैं कि ऐसे सुखके दिन भी ललनाके लिए उनका मन हाय-हाय कर रहा है, उनके मनमें रत्ती भर भी सुख नहीं है। जान पड़ता है, उनमेंसे अधिकांश व्यक्ति उनके साथ इस व्यथाका अनुभव कर रहे हैं—ललनाका अभाव उन्हें खटक रहा है। केवल शुभदा आज बड़ी शान्त, बहुत धीर है।

क्रमशः सन्ध्या हुई। बहुत बाजे बजे। बहुत लोग जमा हुए। इसके बाद शुभ लग्न शुभ घड़ीमें सारदाचरणके साथ ललनामयीका ब्याह हो गया।

आज गाँव भरमें कृपण हरमोहनकी प्रशंसाकी धूम मची है। उनके शत्रु-ओंने भी अपने मनमें यह स्वीकार किया कि बेशक इसका मन अत्यन्त उदार है। मुँहके ऊपर कोई उनका गुणगान करता है तो वह हरमोहन बहुत ही कुण्ठित मालूम पड़ते हैं — बताइए क्या करूँ, एक ही तो लड़का है—उसकी यहाँ ब्याह करनेकी इच्छा थी मैं नहीं क्यों करता ! फिर गाँवमें हमारा ही घर उनकी बराबरीका कुलीन है। फिर अपने पड़ोसीको कष्ट देखना भी तो दोष है।

सारदाचरण यह बात सुनकर आड़में भौंह सिकोड़ता था।

८

ब्याहके बड़े काम थे—बड़े काम सब काम निपटे। अब आराम करके दम लेना अच्छा लगता है। लेकिन दो-चार दिन बाद यह आराम वैसे उपभोग नहीं किया जा सकता। बिल्कुल अलग आलसी निकम्मोंकी तरह बैठे रहनेमें भी तबियत ऊब जाती है। ललनामयीका ब्याह करके, छिपा छिपाकर हरमोहनका अच्छी रकम सूद देकर, हारानके अपराधमें पकड़े गये आफिसके चुराए धनकी

तरह, बिछौनेमें पड़कर मनके आनन्दसे तकिया छातीमें दबाकर इधर-उधर करवट बदलकर सदानन्दने दो-चार दिन बिना किसी झंझटके बिता दिये। इसके बाद उसे जान पड़ने लगा, बिछौना जैसे कुछ गरम है, तकिये जैसे कुछ कड़े हो गये हैं, कोठरीके भीतर अन्धकार जैसे कुछ अधिक आ गया है। सदानन्द उठकर बाहर आकर खड़ा हुआ। उस समय लगभग सन्ध्या हो गई थी। दिनभर आसमानसे बूँदें गिरती रही थीं, और बूँदियाना अभी तक बन्द नहीं हुआ था। काले काले बादल छोटे-मोटे हवाके झोंकोंसे बीच-बीचमें कुछ इधर-उधर हट अवश्य जाते थे किन्तु पानी बरसाना बन्द न करते थे। बन्द भी नहीं करेंगे। कमसे कम सदानन्दने अपने मनमें यही समझ लिया। इसके बाद सिरपर छाता लगाकर बाहर निकल पड़ा। बहुत देर तक इधर उधर राहमें घूम-फिरकर, कपड़े भिगोकर, पैरोंमें कीचड़ भरे हुए हारानचन्द्रके घरके भीतर आकर खड़ा हुआ। जान पड़ता है, शुभदा रसोईघरमें थी। सदानन्द उस ओर नहीं गया। बुआजी शायद मोहल्लेका चक्कर लगाने गई थीं। उनका भी पता उसने नहीं लगाया। पैर धोकर इधर-उधर देखकर जिस कोठेमें माधवचन्द्र सोता था, वहाँ आकर उपस्थित हुआ।

बहुत दिनोंसे माधवचन्द्रको हमने नहीं देखा। आज उसका कुछ हाल कहेंगे। ललना जबसे गई तभीसे धीरे धीरे वह समझदार हो गया है। बड़े मनुष्यों और समझदारकी तरह सभी बातोंमें सोच-समझकर वह अपनी राय जाहिर करता है। ऐसी-वैसी चीज खानेको नहीं माँगता। किसी बातके लिए मचलता नहीं। अक्सर वह कुछ बोलता ही नहीं। चुपचाप दार्शनिककी तरह तकिया दबाकर उसीके सहारे चुपचाप बैठा रहता है। कोई उसके पास आवे चाहे न आवे, वह उधर ध्यान ही नहीं देता। आज भी वह इसी तरह बैठा था। सदानन्द आकर उसके पास खड़ा हुआ। उसकी ओर घूमकर माधवने देखा। बोला—सदा दादा, अब तुम मेरे पास आते क्यों नहीं?

" मुझे कितना काम था भाई।"

"सब हो गया?"

"हाँ।"

"छोटी दीदी कब लौटकर आयेंगी?"

यमुना आकर उसे ले जायगी, लेकिन क्या जानें कुछ और ही तरहकी बात कही है। उसके शरीरमें अब तनिक-सी भी शक्ति नहीं है, अब वह कहाँ इतनी दूर कहाँ जा सकता! सोच-सोचकर बहुत रात बीतने पर उसने निश्चय किया कि उसकी दीदी कभी झूठ नहीं बोलेगी—यथा-समय निश्चय ही आयगी। माधवचन्द्र तब बहुत-कुछ शान्त मनसे सो गया।

९

और भी कुछ दिन बीत गये। यमुना ससुरालसे वापस घर लौट आई। मोहल्लेकी औरतें और एक बार नये सिरेसे उसको और दामादको देख गये। कितनी ही हँसी-दिल्लगी और ठट्ठा हुआ। हरमोहन आप यहाँ आकर सबको मधुर सम्बोधनोंसे निहाल करके, यथोचित नमस्कार ग्रहण करके घर लौट गये। हारानचन्द्रने कमरेमें खाट पड़ी हुई पाकर उसपरसे फलूनपाड़ाकी हर एक दूकानमें एक बार बैठकर सबको मुग्ध कर लिया। इसी तरहकी अनेक घटनाएँ घटित हुईं।

आज माधवचन्द्रकी पीड़ा बहुत बढ़ गई है। बिछौनेपर पड़ा छटपटा रहा है और उसके अगल-बगल, सिरहाने, पैरोंके पास हुआ यथासम्भव, कृष्णा महतारिन यमुना वगैरह बैठी हैं। सुभद्रा यहाँ नहीं है। वह रसोईघरमें बैठी कुछ खाना बनाती है और कुछ रोती है। ज्ञानचन्द्र डाक्टरको बुलाने गया है और हारानचन्द्र 'अभी आता हूँ' कहकर लगभग तीन घण्टे हुए, बाहर निकल गये हैं और अभी तक लौट नहीं पाये। सब लोग आमने-सामने बैठे हैं। कृष्णा महतारिन माधवके शरीरपर हाथ फेर रही है और डाक्टरकी राह देखती हुई मन ही मन समयका अन्दाज लगा रही है।

क्रमशः सन्ध्या हुई। उसके थोड़ी देर बाद ही डाक्टर आ पहुँचे। यह आज छः सात दिनसे नित्य आते हैं, नित्य रोगीको देखते हैं। पीड़ा किसी तरह कम नहीं होती, बल्कि और बढ़ गई है—यह वह जानते थे। रोगी बचेगा नहीं, यह भी वह समझ गये थे। आनेकी इच्छा भी नहीं थी; किन्तु ज्ञानचन्द्रके पीछे पड़नेसे आनेको लाचार हुए।

भीतर आकर डाक्टर लोग जो देखते हैं, वह सब देखनेके बाद बाहर

कृष्णा महराजिन क्षणभर चुप रहीं। इसके बाद धीरेसे कहा—आदमीके माया-ममता भले ही न हो, लोगोंकी शरम तो कुछ रखनी चाहिए कि लोग क्या कहेंगे—क्या समझेंगे ?

यह सुनकर रुक्मिणिने होंठ बिचकाये।

क्रमशः रात अधिक होने लगी। कृष्णा महराजिन अनेक मरनेवालोंके पास बैठकर रात बिता चुकी थीं, अनेक मौतें देखी थीं। उन्हें भान पड़ा कि माधवकी साँस धीमी पड़ गई है। कुछ देर बाद माधव कह उठा—सिरमें बड़ा दर्द हो रहा है—सिर फटा जा रहा है !

कृष्णा बुआ उसके सिरपर हाथ फेरने लगीं। ज़रा रुककर फिर माधवने कहा—पेट बहुत ऐंठ रहा है ! जी बहुत मचल रहा है।

सबने परस्पर एक दूसरेके मुँहकी ओर देखा। जैसे हर एकने हर एकके मुखपर उसके मनकी बात पढ़नेकी चेष्टा की।

फिर कुछ देर सन्नाटा रहा। सभी मौन मलिन मुखसे अन्तके लिए अपेक्षा किये बैठे थे।

कुछ देर बाद छटपटाती हुई आवाज़से बड़े कातरभावसे माधवने कहा—बड़ी प्यास है।

बुआने दूधके बदले उसके मुखमें गंगाजल डाला। आग्रहके मारे माधव वह सब पी गया और वहीं बसकर चुपचाप निश्चल पड़ा रहा।

क्रमशः रोगीकी साँस रुक चली। सभीने लक्ष्य किया। कृष्णा बुआ नाड़ी देखना जानती थीं। बहुत देरतक हाथ पकड़े नाड़ी देखती रहीं। फिर सदानन्दके पास झुककर कहा—अब इसे नीचे ज़मीनपर सुलाना चाहिए।

सदानन्द चुप रहा।

रुक्मिणिने यह बात सुन ली थी। वह अस्फुट रुदनके साथ कह उठी—अब क्या देखते हो सदानन्द !

रुक्मा रो उठी, कृष्णा बुआ रो उठीं। साथ ही साथ माधवकी भी प्रायः अचेत देह नीचे उतार ली गई।

थोड़ी देर बाद माधवने और एक बार मुँह फैलाया—कृष्णा बुआने पहले ही की तरह उसमें थोड़ा-सा गंगाजल डाला। माधवमें जैसे कुछ ताकत आ गई।—

ऊपर सफेद पत्थरके झरने रखे हैं। चारों ओर सफेद, काले, पीले रंगकी मनुष्योंकी मूर्तियाँ उस रोशनीमें सजीव-सी प्रतीत हो रही हैं। इस कमरेके योग्य महलमें माधवी—सजीव स्वर्ण-प्रतिमा—अकेली बैठी है। शिल्पने कसके इस पार्थिव सौन्दर्यको हजार गुना बढ़ाकर वह यहाँ बैठी है, आत्म-विस्मृत होकर मुग्ध नयनोंसे वह शोभा देखनेके लिए उस जगह और कोई नहीं था—इसीसे माधवी बैठी पुस्तक पढ़ रही है। पढ़ क्या रही है पंक्ति पर पंक्ति आँखोंके आगेसे खिसकती जाती हैं, पन्ने पर पन्ने पलटते जाते हैं; किन्तु एक अक्षर भी मनके भीतर प्रवेश नहीं करता। जान पड़ता है, पढ़ने बैठनेके पहले वह रो रही थी क्योंकि उसके आँसुओंके दाग अभी तक उसके गालोंपर जान पड़ रहे हैं। इस सुखके घरमें वह क्यों रोती थी, यह हम नहीं जानते; लेकिन रो वह निश्चय रही थी और उसी रुलाईको रोकनेके लिए उसने पुस्तककी सहायता ली थी। माधवी कोई आभूषण नहीं पहने है। माधवी मामूली वस्त्र धारण किये है। माधवी रोगी थी। माधवीके मनमें सुख नहीं है। उसने पुस्तक बन्द करके तकिये ऊपर फेंक दी। चुपचाप कोचके बाजूपर सिर रखकर बैठी रही। फिर आँखोंमें आँसू भर आये। अबकी उसने उन्हें रोकनेका प्रयास नहीं किया। अतएव एकके बाद एक करके आँसूकी बूँदें कोचकी मखमली चादरके ऊपर गिरने लगीं।

बहुत देर बाद सुरेन्द्रनाथने कमरेमें प्रवेश किया। इतने मोटे गलीचेके ऊपर चलनेका शब्द नहीं होता, इसीलिए उनका आना माधवीने जान नहीं पाया। वह वैसे रो रही थी। वैसे ही रोती रही। सुरेन्द्रनाथ चुपचाप खड़े खड़े यह देखने लगे। कुछ देर बाद और ज्यादा पास आकर खड़े हुए। उसके बाद पुकारा—माधवी!

माधवीने चौंककर ऊपर देखा। बोली—आओ।

सुरेन्द्रनाथ आकर पास बैठ गये। माधवीके दोनों हाथ अपने हाथमें लेकर स्नेहसे गीले स्वरमें कहा—फिर रो रही थी?

माधवी रोते हाथों पकड़ी गई थी इसीसे इच्छा रहते भी 'ना' नहीं कह सकी। चुप रही।"

"क्यों रो रही थी?"

माधवी बोली नहीं।

सुरेन्द्रनाथ भी कुछ देर तक कुछ भी न बोल सके। फिर मालतीके दोनों हाथ अपने हाथसे दबाकर धीरे धीरे बोले—दुःख यही है कि इतनी चेष्टा करके भी मैं तुमको सुखी नहीं बना सका; इससे हजार चाहकर भी तुम्हारा मन नहीं पा सका।

मालतीने इसका कोई उत्तर ही नहीं दिया। और भी एक काम उनसे साध्य नहीं हुआ। इसके पहले, उसने मन ही मन प्रतिज्ञा की थी कि चाहे जो हो, वह रोयेगी नहीं। किन्तु आँसुओंके ऊपर अपना प्रभुत्व बनाये न रख सकी—आँसू उसके वशमें नहीं रह सके। वे जैसे गिर रहे थे, वैसे ही गिरने लगे।

सुरेन्द्रनाथ कहने लगे—क्या क्लेशसे कोई आदमी सुखी हो सकता है, यह मनुष्य समझ नहीं सकता और देवता समझ सकता है या नहीं, यह भी मैं नहीं कह सकता। इसीके लिए, सुखके लिए यह घर मैंने इस तरह सजाया, यह देवी-प्रतिमा इस भवनमें इतने यत्नसे स्थापित की; लेकिन क्या सुखी हो सका? मुझमें आज लगे देखता हूँ—जान पड़ता है, मेरे मनुष्य का दुःखकी ही मात्रा बढ़ गई है। जिसे सुखी करनेके लिए मैंने इतना यत्न किया, उसे एक दिनके लिए भी मैंने सुखी नहीं देखा। तुमको जबसे पाया, तबसे इन होठोंपर क्षणभरके लिए भी हँसीकी एक झलक भी मैंने नहीं देखी—

कहते-कहते सुरेन्द्रनाथने हाथ छोड़कर अत्यन्त अधीर भावसे मालतीका वह अश्रु-प्लावित मुख ऊपर उठाया। फिर कहा—मालती, देखो कितने दिन हो गए! तुम क्या किसी तरह प्रफुल्लित न होओगी? तुम्हारी यह उदासी और रोना क्या किसी तरह दूर न होगा? क्या किसी तरह एक बार हँसकर मेरी ओर न देखोगी?

मालतीने हाथ उठाकर आँसू पोंछे।

सुरेन्द्रनाथ कहने लगा—यह सौन्दर्य कैसा और क्या है, इस संसार में क्या सुख हुआ है—दीखता है, वह प्रकट नहीं कर सकता। मनकी साधसे तुमको सजाऊँगा—इस आशा और अभिलाषासे कितने आभूषण खरीद लाया, कितने बढ़िया वस्त्र एकत्र किए—लेकिन घड़ी भरके लिए भी तुमने उन्हें नहीं पहना। मालती, तुम क्या सुख लेना नहीं जानती?

मालती सुरेन्द्रनाथकी गोदमें सिर रखकर रोने लगी।

सुरेन्द्रनाथकी आँखें भी गीली हो आईं। प्यार और दुलार करके मालतीके मस्तकपर हाथ रखकर गद्गद स्वरमें बोले—तुम मुझे देख नहीं सकतीं, यह मैं नहीं कहता। किन्तु और भी अनेक बातें मेरे मनमें आती हैं। तुम बुरा न मानना, मुझे जो जान पड़ता है, वह मैं आज तुमसे कह दूँ। मेरा विश्वास है कि तुमने जो राह अपनाई है, उस राहको नीच स्त्रियाँ ही अपने सुखके लिए अपनाती हैं और वह, अलंकार धन-ऐश्वर्यके सिवा उनका और क्या सुख है, यह मैं नहीं जानता। लेकिन मुझे तुम उन जैसी नहीं जान पड़ती हो। इसलिए यह भी मैं नहीं समझ पाता कि क्या करनेसे तुम सुख पाओगी। अगर यह बात होती तो अब तक तुम दुःखी हो जातीं—

कहते-कहते सुरेन्द्रनाथ क्षणभरके लिए चुप हो गये। फिर कुछ गम्भीर भावसे बोले—मालती, तुम्हारे स्वामी क्या जीवित हैं?

मालतीने गोदमें सिर हिलाकर बताया कि उसके स्वामी जीवित नहीं हैं।

"तब फिर बोलो, मुझसे विवाह करके क्या तुम सुखी हो सकोगी? बोलो—बताओ, मैं उसके लिए भी तैयार हूँ।"

अबकी मालती झुककर सुरेन्द्रनाथके पैरोंपर गिर पड़ी। हाथसे दोनों पैर पकड़कर उनमें उसने अपना मुँह छिपा लिया। किन्तु सुरेन्द्रनाथने इसमें बाधा नहीं दी। यह उन्हें मालूम पड़ गया कि आँसुओंसे उनके पैर भीग रहे हैं, तथापि उन्होंने मालतीको उठाया नहीं। बल्कि एक लम्बी साँस छोड़कर वे चुप हो रहे।

बहुत देर योंही बीती। इसके बाद अस्फुट भावसे धीरे धीरे कहने लगे—भगवान् जाने, मुझे क्या हो गया है। यह कह नहीं सकता कि तुमको मैं हृदयसे प्यार करने लगा हूँ या तुम्हारे इस अनुपम रूपने मुझे पागल बना दिया है। किन्तु यह नहीं है कि मैं अपनेको गँवा बैठा हूँ—धर्म-पुण्य सम्मानकी भावना मुझे छोड़कर चली गई है। तुम्हारी एक बातपर शायद मैं प्राणतक दे सकता हूँ। ईश्वर जानते हैं, मैं कुछ तुम्हारा मन पानेके लिए या तुम्हें फुसलानेके लिए झूठ नहीं कहता, सच ही कहता हूँ, मैं अपनेको भूल गया हूँ—जो होना था सो होगा—तुम एक बार कह दो कि तुम मेरे प्यार करनेसे ही सुखी हो सकोगी, तो मैं वही करूँगा। शान्ति, सुख, मान, इतना धन अपना—किसीकी परवाह नहीं करूँगा।—

कहते-कहते सुरेन्द्रनाथकी आँखें डबडबा आईं, गला रुँध गया। कुछ देर थमकर, आँसू पोंछ डालकर, बहुत धीरे, बहुत कोमल स्वरमें उन्होंने कहा—उसके बाद मालती, हम जैसे आदमीके लिए साफ राह पड़ी है—जब सहा न जायगा, तब आत्महत्या करके नरककी ओर सीधे ही चला जाऊँगा।

अब मालतीसे रहा नहीं गया। रोते-रोते बोली—यह बात तुम न कहो। तुमने मेरे प्राण बचाये थे, लज्जा-निवारण किया था—मेरी लाज रखी थी—दया करके आश्रय दिया था—नहीं तो मैं जीती न बचती, यह मुझे जान पड़ता है। मैं नीच हूँ, निन्दित हूँ, किन्तु अकृतज्ञ नहीं हूँ। तुम्हारी दया, तुम्हारा स्नेह इस जीवनमें मैं कभी न भूलूँगी। इन सबका बदला क्या मैं इस तरह दूँगी!

सुरेन्द्रनाथने एक लम्बी साँस छोड़कर कहा—कैसे बदला चुकेगा, यह ईश्वर जानें; मैं नहीं जानता। तुम्हें क्या बताऊँ कि कैसी यन्त्रणा, कैसी हृदयकी जलन आज महीने भरसे भी अधिक समयसे मैं भोगता आ रहा हूँ। तुम मनमें दुखी न होना—कहते लाज मालूम पड़ती है कि इतने थोड़े दिनोंमें एक बारगी ऐसा दास हो गया हूँ—एक भी—एक भी—तुम चाहे जो हो—तुम चाहे जो हो—लेकिन मैं तो बाप-दादेके मान-सम्मानको मिटानेके लिए राजी हूँ—

मालतीने भी वैसी ही रुँधी-रुँधी आवाज़में कहा—मैं—मैं तुम्हारी दासीकी भी दासी होनेके योग्य नहीं हूँ—मैं कौन हूँ जो मेरे लिए इतना सहोगे—अपने खानदानमें भी दाग लगा लोगे! मैं जन्मसे ही दुखी हूँ। मैंने अपने जीवनमें इतनी करुणा कभी नहीं पाई—अगर अन्त हो तो ईश्वर करे, यही मेरा अन्त हो।

सुरेन्द्रनाथने स्नेहपूर्वक मालतीको हाथ पकड़कर उठाया। इसके बाद उसे पास बिठाकर बोले—लेकिन तुम किसी तरह तो सुख नहीं पा रही हो।

मालतीने आँखोंमें आँचल देकर कहा—हम बड़े गरीब हैं।

"लेकिन मैं तो गरीब नहीं हूँ। मेरा जो कुछ है वह तुम्हारा भी है।"

"मैं अपनी बात नहीं कहती।"

"तो किसकी बात कहती हो? तुम्हारे तो कोई नहीं है।"

"भगवान् जानें, अब कोई है कि नहीं। लेकिन जब आई थी तब सब थे।"

"यह क्या! मार डूब जानेसे—"

"यह सब ठीक था। मार डूबी ही नहीं।"

कहते-कहते मालती फफककर रो उठी। कुछ देर अपनेको सँभालकर फिर कहने लगी—लेकिन मेरे बाप इन बातोंकी ओर ध्यान ही नहीं देते थे। गाँजा-चरस पीते थे, यहाँ वहाँ पड़े रहते थे—कभी कभी चार-चार पाँच-पाँच दिन तक घर ही नहीं आते थे।

मेरा छोटा भाई छलना एक अरसेसे बीमार था। ठीक इलाज न हो सकनेके कारण किसी तरह आराम नहीं हो पा रहा था। जान पड़ता है अब तक वह जीता भी न होगा।—

इस समय सुरेन्द्रनाथकी आँखोंमें भी आँसू भर आये।

इसके बाद मालतीने कृष्णा महाराजिनका जिक्र किया, सदानन्दका हाल कहा, और अपनी छलनामयीकी चर्चा चलाई। मालतीने कहा—छलनामयी ब्याहके लायक न रहा हो गई, किन्तु गरीब होनेके कारण किसीने उससे ब्याह करना न चाहा। हम ब्राह्मणोंके यहाँ सयानी लड़कीका ब्याह न होनेसे आदमी जाति-च्युत कर दिया जाता है। हमारे यहाँ भी जातिच्युत होनेकी नौबत आ गई। मेरी माँकी चिन्ताके मारे नींद हराम हो गई। पिताने उधर दृष्टिपात भी नहीं किया। केवल सदानन्दका भरोसा रह गया। लेकिन वह भी देशमें न थे—अपनी शुभदाको लेकर काशी गये थे।

पिताकी नौकरी जानेके बाद धीरे-धीरे इसी तरह छ: महिने कट गये। लेकिन पास-पड़ौस टोले-मोहल्लेके लोग और कहाँ तक सहायता करते! सदानन्द दादा काशी जाते समय पचास रुपये दे गये थे, वे भी चुक गये। इस समयका हाल मुझसे आगे कहा नहीं जाता।

मालती फिर रोने लगी। सुरेन्द्रनाथ भी रोये। कुछ देर बाद आँखें पोंछकर कहा—अब आज रहने दो—और किसी दिन कहना।

मालतीने आँखें पोंछकर कहा—आज ही कह दूँ।—लोग मुझे सुन्दर कहते थे। मैं सोचती थी, कलकत्ते जाकर धन कमाऊँगी। एक दिन रातको उठकर गंगाके किनारे आई। सोचा, किनारे-किनारे पैदल कलकत्ते चली जाऊँगी। तब मुझे कोई देख न पावेगा, किसीसे राह भी न पूछनी पड़ेगी। घाटपर जाकर देखा, थोड़ी दूर पर एक बहुत बड़ी नाव घाटके सहारे धीरे धीरे उत्तर पश्चिम चली जा रही है। मैं तैरना जानती थी। नाव देखकर मनमें सोचा, डुबकी लेकर नावका 'हाल' पकड़ लूँगी और इसी तरह अन्त तक कलकत्ता

पहुँच जाऊँगी। मैंने सुना था कि कलकत्ता हमारे गाँवसे अधिक दूर नहीं है—मगर ठीक ठीक न जानती थी कि कितनी दूर है। सोचा, रात बीतते-बीतते नाव निश्चय कलकत्ते पहुँच जायगी, तब मैं भी किनारे पर उतर जाऊँगी। पानीमें उतरी, तैरकर कुछ दूर गई। इसी समय धोती मेरे हाथ-पैरमें—सारे शरीरमें लिपट गई, मैं भी प्रायः डूबनेको हुई। किन्तु अन्तमें बड़ी मुश्किलसे धोतीका पेच खोल पाई। पर धोती मेरे हाथसे खिसककर निकल गई। इसी समय वह नाव मेरे पास आ पहुँची। मेरे हाथ-पैर भी काम नहीं दे रहे थे। सोचा, अब कोशिश न कर सकूँगी, इसीसे नावका 'हाल' कसकर पकड़ लिया। नाव चलने लगी, मैं भी साहस करके उसे छोड़ नहीं सकी। डर लगा कि छोड़ते ही डूब जाऊँगी। इसी तरह नावके सहारे बहुत दूर चली आई। तब फिर कोई जानेका भी उपाय न था। अन्तमें यह ठीक किया कि प्रातःकाल गंगा-स्नान करनेके लिए अनेक स्त्रियाँ आया करती होंगी। और उनके पास पहननेकी धोती भी रहती है। उनसे एक धोती भीख माँग लूँगी—नंगी देखकर किसी कीको दया आ ही जायगी। इसके बादका सब हाल तुमको मालूम है।

सुरेन्द्रनाथ बड़ी देरतक चुप बैठे रहे। इसके बाद धीरे धीरे मालतीको अपने पास खींच उन्होंने कहा—जिसके लिए इतना किया, इतने दिनोंमें उसका कुछ उपाय किया है क्या?

मालतीने सिर हिलाकर कहा—ना।

"यह जानता हूँ। और इसीसे सोचता हूँ कि जो मुँह खोलकर एक बात नहीं कह सकता उसने किस साहससे इतना कर डाला।"

मालती चुप होकर सुनने लगी।

"हर महीने कितने रुपये होनेसे तुम लोगोंका काम चल जायगा?"

"बीस रुपये। यही पिताको मिलता था।"

"अच्छा हर महीने वहाँ पचास रुपये भेज दिया करो।"

"तुम दोगे?"

सुरेन्द्रनाथ हँसकर बोले—हाँ, दूँगा। और चाहो तो और भी दूँगा।

मालतीने मन ही मन कहा—इतने दिनमें मेरा जन्म सार्थक हुआ।

"इसके सिवा और एक काम करो। मुझसे प्यार कर लो, क्योंकि भगवान जानेपर भी—इससे अच्छा हृदयमें मैं कलंककी छाप नहीं लगने दूँगा।

मालतीने सुरेन्द्रकी छातीमें सिर छिपाकर कहा—ना ।

"यह 'नहीं' क्यों ? तुम सोचती हो कि इससे मेरी शांति जायगी? लेकिन मैं यहाँका जमींदार हूँ—मेरे पास बहुत धन है । जिसके पास दौलत है उसकी शांति कहीं नहीं जाती ।"

"सड़कर तो मरोगे ?"

"मरूँगा, लेकिन वह भी अधिक दिन नहीं जियेगी ।"

"कौन, धन, मान, प्रतिष्ठा ?"

"मालती ! एक दिनके लिए भी इस सबको भूलने दो । जगत्में आकर मैंने बहुत धन पाया है, किन्तु सुख कभी नहीं पाया । एक दिनके लिए ही सही, मुझे यथार्थ सुखी होने दो ।"

सुरेन्द्रनाथकी बात सुनकर मालतीका हृदय भीतरसे काँप उठा, लेकिन उसे उसने दबा दिया । धीरे धीरे बोली—मैं तुम्हारे पास हमेशा रहूँगी ।

"ईश्वर करे, यही हो । तुम हमेशा रहोगी; लेकिन मैं क्या रह सकूँगा ? तुमने दुनिया नहीं देखी लेकिन मैंने देखी है । मैं जानता हूँ कि मुझे अपनेपर विश्वास नहीं है । जिस प्रेममें तुम अपना सारा जीवन मनोमें लिए होगी, उस प्यारको मैं किसी दिन छिन्न-भिन्न करके भाग जाऊँगा । मालती, समय रहते तुम चौंक उठो ।

मालतीने अच्छी तरह सब सुना, बहुत दिनोंके बाद और एक बार स्थिर होकर सोच लिया । उसके बाद दृढ़ स्वरमें बोली—सोच लिया है, हो सके तो इस कल्पनाको छोड़ो । इसके ऊपर और कल्पनाकी जरूरत नहीं है ।

"तुम्हें नहीं है, किन्तु मुझे है ।"

"होने दो, मगर प्यार नहीं हो सकता ।"

"क्यों, क्या विधवाको प्यार न करना चाहिए ?"

"विधवासे प्यार करना चाहिए, मगर बदनाम नहीं ।"

सुरेन्द्रनाथका सारा शरीर काँप उठा । बोले — तुम क्या कहती हो ?

"नहीं तो क्या हूँ ? आप ही सोचकर देखो न ?"

"छी-छी ! वह बात जबानपर न लाओ । मैं तुम्हें कितना प्यार करता हूँ !"

"इसीलिए वह जबानपर लाई । नहीं तो शायद प्यार करनेको राजी हो जाती ।"

निराश पड़ता है अथवा मनुष्य खोखला होता है, या ऐसा विश्वाससे मण्डित अन्धकार होनेके कारण रोना पड़ता है, यह वे ही लोग निश्चित रूपसे कह सकते हैं, जिन्होंने पहले प्यार किया है और फिर उसके बाद रोए हैं। हम अधम हैं, इसका स्वाद कभी नहीं पाया नहीं तो इच्छा थी कि प्यार करके एक बार खूब रो लेंगे—यह परीक्षा करके देखेंगे कि प्यारका रोना मीठा होता है या कड़वा। फिर इसमें एक बड़ी आशंकाकी बात भी है। सुनते हैं, इसमें कभी फाँसीकी भी नौबत आ जाती है। मैंने [illegible] सिरपर इसके दो हाथ पीछे हटकर खड़े होते हैं, मनमें सोचते हैं, इस फेरमें हरगिज नहीं पड़ेंगे। भाग्य अच्छा नहीं है; क्या जाने, कहीं परीक्षा करनेमें अन्तको सारी जवानी ही धर न भोगना पड़े। इस इच्छाको मैंने भविष्यपर इसीलिए दे दिया है। मगर जाननेका कौतूहल बना हुआ है। जहाँ कोई प्यार करके रोता है, वहाँ मैं ताक-झाँक करके देखा करता हूँ; निर्भय, लेकिन मुझसे डरते डरते अपेक्षा करके बैठा रहता हूँ—शायद अब इसका कलेजा फट जायगा और मैं देख पाऊँगा। लेकिन जब वह अपनी आँखोंके आँसू पोंछकर आनन्द भरा मनसे उठ बैठता है, तब मैं कुण्ठित होकर लौट जाता हूँ। पर ऐसी इच्छा नहीं करता कि इन प्यार करनेवालोंकी छाती फट जाय। किन्तु न जाने क्यों, देखनेकी इच्छा भी इस नासमझ मनसे दूर नहीं कर पाता। आज भी यही देखनेके लिए मालतीके यहाँ आया हूँ। जो कहना है, वह आज कहता हूँ; किन्तु जो सीखा है, वह यह है—मनुष्य प्यार करके ईश्वरके समान बड़ा होता है; मालतीके कैसे वे प्यारके आँसू बहकर भगवान्के चरणोंमें कमलके फूलकी तरह खिल उठते हैं। मरनेको भूलकर, लोक अलोककी चिन्तना न करके, प्राय चरणोंमें मालतीका-सा आत्म-बलिदान केवल भगवान्की ही भावना की जाती है—मनुष्य इससे कौतूहल हो जाता है। लोग देखकर शायद पागल कहते हैं और मैंने भी तो पहले कितना कहा है—किन्तु तब मैं यह नहीं समझ पाया था कि इस तरहका प्रेम-पागल साधारणतः संसारमें नहीं मिलता। ऐसा पागलपन होना भी बड़े जन्मोंसे इस जीवनकी बहुत कुछ साधना होती है।

सुरेन्द्रनाथके चले जानेपर किवाड़े बन्द करके मालती बरामदेपर लेट गई। वह कितना रोई, यह नहीं बताऊँगा। जान पड़ता है, वह सोचकर रो रही थी कि अन्धकारके उस प्यार और इस प्यारमें कितना अन्तर है। मालतीने सुरेन्द्रको

इसके बाद माथा पटकना, और जोरसे छाती पीटना, जैसे जताना और बाल नोंचना आदि जो कुछ हुआ, उसका पूरा-पूरा विस्तारसे वर्णन करना हमारे बूतेके बाहरकी बात है।

सबके अन्तमें यह कहकर उसने अपना वक्तव्य समाप्त किया कि अब उसके पास खाने-पीनेके लिए एक पैसा भी नहीं है। अगर बाबू दया न करेंगे तो वह भूखों मर जायगी, और नहीं तो यहीं गलेमें रस्सीका फन्दा डालकर उसकी बताशी जहाँ गई है, वहीं चली जायगी।

सुरेन्द्रबाबूने कहा—अच्छा अब कितना मिलनेसे तुम्हारा काम चल जायगा?

बताशीकी माने, आँखें पोंछकर कहा—भैया, मेरा काम तो बहुत थोड़ेमें ही चल जायगा—मैं विधवा हूँ, मेरे कोई नहीं है—मेरे खाने-पहननेमें कितना लगेगा!

"तो भी कितने रुपये चाहती हो?"

"पन्द्रह रुपए हर महीने पानेसे मेरा गुजर हो जायगा।"

"अच्छा वही मिलेगा। जब तक जियोगी, महीने-महीने कचहरीसे ये रुपए ले जाना।"

तब बताशीकी माने बाबूको बहुत-बहुत असीसा, अनेक प्रशंसा करनेवाली बातें कहीं—इसके बाद चल दी। जाते समय वह फिर उस तरह रोते-रोते नहीं गई, बल्कि और भी अनेक बातें मनमें सोचती हुई गई। बताशी मर गई है, मा होनेके नाते उसने हृदयमें असह्य व्यथाका अनुभव किया है, किन्तु कुछ सुविधा भी हुई है—जाते समय बताशीकी मा यह सोचना नहीं भूली।

सुरेन्द्रसे विदा होकर बताशीकी मा सीधी नहीं चली गई। जिस स्थानपर घरके नौकर-चाकर रहते थे, वहाँ आकर उपस्थित हुई। वहाँ उसके परिचित अनेक दास-दासी थे, उनमेंसे अनेकोंने ही बताशीकी माके दुःखमें सहानुभूति दिखाई, दुःख प्रकट किया। दो-एक जनी रो भी दिए।

बताशीकी माने बहुत-सी बातें कीं, सुरेन्द्रबाबूकी दयाकी भी चर्चा की, किन्तु क्रमशः बातों ही बातोंमें जब उसने सुना कि उसकी बताशीके स्थानपर और एक स्त्री आ गई है और बाबूने उसे बड़े आदर-प्यारसे बागके घरमें स्थान दिया है, तब बताशीकी माने और ही रूप प्रकट किया। उसकी आँखोंसे आग बरसने लगी। स्थान-कालका खयाल न करके उसने वहीं बागके घरमें रहनेवालीके

"पहने पहनने होंगे ?"

"हाँ।"

मालती—मैं पहन सकती हूँ, लेकिन पहले यह बताओ कि मुझे गहने पहनानेकी तुम्हें इतनी जिद क्यों है ?

सुरेन्द्र० अगर बता दूँ तो मनमें दुखी तो न हो जाओगी ?

मालती—बिलकुल नहीं।

सुरेन्द्र—अच्छा तो बताता हूँ, सुनो; तुम्हारी यह निराभरण मूर्ति बड़ी ज्योतिर्मयी है—उसे देख कर भी कभी-कभी जैसे एक सन्देह मनमें आ जाता है—देखते ही जान पड़ता है जैसे मेरे पास ठीक तुम्हारी ही तरह तरासर-सा हाथ छूट पड़ते हैं। तुमसे क्या कहूँ, तुम्हारे पास बैठा रहता हूँ, किन्तु कोई एक अलखना मन मुझे किसी तरह नहीं छोड़ता—ऐसा लगता है। मैं वैसा सुख नहीं पाता, जैसे तुममें हिल-मिल नहीं सकता। इसीसे गहने पहनाकर तुम्हें कुछ मलिन कर दूँगा।

मालतीने मुस्कराकर अपने उन अंगोंपर दृष्टि डाली—सामने बड़े दर्पणमें पूर्ण प्रतिबिम्ब देख पड़ रहा था, वह भी देखा। उसे लगा, जैसे वह यथार्थमें ही बड़ी उज्ज्वल है—बड़ी ज्योतिर्मयी है। उसे ध्यान, जैसे पुष्पकी अम्लान स्मृति अब भी शायद उसकी देहको छोड़कर गई नहीं; पवित्रताकी छाया अब भी उस देहपर कुछ कुछ मौजूद है। एकाएक, सहसा निष्कारण अनुरागसे मालतीके कुछ भ्रम उत्पन्न हुआ। उसने देखा, सामने दर्पणमें एक प्रतिबिम्बित देवमूर्ति है और उसकी आँखोंमें जीवनके आराध्य सुरेन्द्रनाथकी निष्कलङ्क देवमूर्ति है।

विस्मय और आनन्दसे मालतीने आँखें मूँद लीं।

दूसरे दिन ठीक सन्ध्याके बाद सुरेन्द्रनाथ मोहन लालस्थेडसे मालतीके कमरेमें दिखाई दिए। उनके फूलोंके गहने—जूही, बेला, बकुल, कामिनी आदि फूलोंकी देहसे सर मालामें गलेसे छाती तक पड़ी है। एक हाथमें गुलदस्ता और दूसरे हाथमें मखमलसे मढ़ा एक सुन्दर सुगठित छोटा-सा एक गहनेका बक्स है। देहपर गेरुआ वस्त्र और रेशमी धोती है, पैरोंमें वार्निशके जूते। हँसते हँसते एकदम मालतीके सामने आकर खड़े हो गये। उनका वेशभूषा-गहनोंको देखकर मालती हँसकर बोली—आज यह क्या है ?

सुरेन्द्र०—इसमें भय क्या है ?

कहूँगा और फिर एक बार पहलेसा कहूँगा। तुम्हारे माता पिताको यहीं लाऊँगा। लोग चाहे जो कुछ कहें, मैं तो सुखी होऊँगा। ( लम्बी साँस छोड़कर ) यह भाग्य अब एक दुराशा है।

माधवीसे सुरेन्द्रने फिर पूछा—अब घर चलोगी?

माधवीने कहा—कहाँ?

"जहाँ तुम्हारा घर है—जहाँ मैं रहता हूँ।"

"वह क्या मेरा घर नहीं है?"

"तो क्या वहीं न जाओगी?"

"ना।"

"मैंने भी ठीक यही सोचा था।"

## १४

दुःखके दिन देरसे बीतते हैं, यह सच है लेकिन बीत जाते हैं। रुके नहीं रहते। माधवकी मृत्युके बाद प्रमदाके दिन भी उसी तरह बीतने लगे और बहुत दिन बीत गये। उस समय वर्षाऋतु थी। आकाशमें बादल छाये थे, घर-बाहर कीचड़की किचकिच थी। अब उसके बदले शरत्काल आया है। न वे बादल हैं, न वह कीचड़की किचकिच है। घर-बाहर स्वच्छ है। कभी कभी दो-एक बादलके टुकड़े उद्देश्यहीन-से आकाशमें कहीं जाते आते देख पड़ते हैं। उस समय प्रमदाका मुख सदा म्लान रहता था, आँखोंमें नित्य आँसू रहते थे, नित्य उसका मुख मलिन रहता था। अब वह बात नहीं है। कभी कभी प्रमदाका वह मुख कुछ मलिन हो जाता है, दो-एक बूँद पानी भी आँखोंमें टपक आता है, किन्तु वह क्षण भरके लिए। प्रमदा तुरन्त आँसू पोंछकर फिर हँसने लगती है। अतीतकी स्मृतिसे मिले हुए दुःखकी आखिरी बदलीकी तरह आकाशके किसी अगम्य अनिर्देश्य कोनेसे प्रकृति गर्जन करके कभी कभी बरस तो उठती है किन्तु उसमें गहराई नहीं है। एक ही तरहका जीवन अच्छा नहीं लगता, इस बातको जैसे प्रकृतिदेवीने भी अब कुछ कुछ समझ लिया है। परिवर्तनके बिना संसार नहीं चलता, यह बात सभी समझते हैं, समझता नहीं है केवल प्रमदाका उन्नत कर्तव्याकर्तव्य बालिका। जबसे वह पैदा हुई तबसे अबतक। प्रमदा इस बातको मनमें विचार कर देखती है—और

परोसकर स्वामीके लिए रख देती है, सदानन्दको भोजन कराती है। फिर सवेरा होता है, फिर दोपहर तीसरा पहर होता है, फिर रात आती है।

नित्य जैसा होता है वैसे ही आज भी शुभदा दोपहरके बाद रसोईघरमें बैठी हुई थी। बाहर मर्दानी आवाजमें किसीने पुकारा—माजी!

शुभदाने सुना जरूर, लेकिन बोली नहीं। सोचा, शायद और किसीको कोई पुकार रहा है।

उस आदमीने फिर पुकारा—अजी ओ माजी!—कोई घरमें है?

शुभदा अबकी उठकर बाहर आई। बोली—कौन है?

उस आदमीने कहा—मैं डाकिया हूँ। चिट्ठी है।

शुभदाको बड़ा विस्मय हुआ। चिट्ठी कौन लिखेगा! पास आकर बोली—लाओ।

डाकियेने कहा—इस तरह नहीं मिलेगी माजी! यह रजिस्ट्री चिट्ठी है—शुभदा देवीके नाम। उनको दस्तखत करने होंगे।

शुभदा रजिस्ट्रीका अर्थ अच्छी तरह समझ नहीं पाई। बोली—लाओ, मेरा ही नाम शुभदा है।

डाकियेने चिट्ठी निकाली, अपना रसीदका कागज निकालकर दिया और कहा—इसपर सही कर दीजिए।

शुभदा लिखना जानती थी। बोली—कलम-दावात लाओ।

डाकियेने शुभदाके मुखकी ओर देखकर जरा हँसकर कहा—कलम-दावात मैं कहाँ पाऊँ मा! आपका घर है। घरमें कलम-दावात नहीं है क्या!

शुभदाने कहा—देखती हूँ।

ऊपर-नीचे सब खोजनेपर उसे छलनाकी एक आधी टूटी दवात मिली। स्याही सूख गई थी। पानी डालकर किसी तरह लिखने लायक स्याही बना ली। किन्तु कलम कहाँ है?

एकाएक शुभदाको माधवके कलमका खयाल आया। ऊपरके कोठेमें एक कोनेमें एक छोटी चौकीके ऊपर बैठकर माधव और छलना पढ़ने लिखनेका अभ्यास करते थे। छलना उन्हें पढ़ाती थी। शुभदाने ऊपर आकर देखा—एक कोनेमें उसी चौकीके ऊपर वैसे ही एक छोटेसे स्याहीसे सने वस्त्र-खण्डमें बँधा हुआ माधवका कलम पड़ा है। शुभदा इधर बहुत दिनोंसे आई न थी।

बहुत दिनोंसे इस ओर देखा नहीं था, यह ललनाकी कोठरी थी। ललनाके मरनेके बाद आज पहली बार शुभदा इस कोठरीमें आई। माधवका बस्ता हाथमें लेकर धीरे धीरे शुभदाने उसको खोला। उसमें एक टूटी स्लेट, एक आधी रीडर, अंकगणित, दो किलककी कलम, एक टूटी सेंठेकी कलम, छोटी छोटी दो स्लेट-पेन्सिलें पुराने कागजोंमें काटी गई चार-पाँच तसवीरें थीं। शुभदाकी आँखोंसे एक बड़ी-सी आँसूकी बूँद स्लेटके ऊपर गिर पड़ी। एक कपड़ा लेकर शुभदाने यह सब सामान यत्नसे सँभालकर बाँधकर रख दिया। कारण, वह जानती थी कि इन सबको माधव बड़े यत्नसे रखता था।

नीचे आकर शुभदाने चिट्ठी ले ली। कमरेके भीतर जाकर खोला तो उसके भीतर एक पचास रुपयेका नोट निकला। निश्चय ही गलती हुई है। डाकियेको पुकारनेके लिए वह लपककर बाहर आई; लेकिन वह तबतक चला गया था। गाँवकी बहू ठहरी, चिल्लाकर पुकार नहीं सकी। इसीसे नोट लिए लौट आई। शुभदाने सोचा था, कुछ देर बाद डाकिया अपनी गलती समझ पानेपर आप ही लौटकर आवेगा। लेकिन वह नहीं आया। तब शुभदाने यह बात सदानन्दसे कही। सदानन्दने देख सुनकर कहा—गलती नहीं हुई। इस गाँवमें शुभदा नामकी और कोई नहीं है। साफ लिखा है, हारान मुकर्जीके घरमें। तब तो यह आपहीकी है। लेकिन कलकत्तेमें आपका कौन है?

शुभदाने कहा—कलकत्तेमें मेरा कोई नहीं है।

दूसरे दिन सदानन्दने डाकघर जाकर पता लगाया तो मालूम हुआ—अघोरनाथ बसु महाशयने कलकत्तेसे ये रुपये भेजे हैं।

शुभदाने विस्मित होकर कहा—इस नामके किसी आदमीको मैं तो नहीं पहचानती।

"फिर?"

"तुम कोई उपाय करो।"

सदानन्दने हँसकर कहा—उपाय और क्या करूँगा? रुपये अगर न रखना चाहें तो लौटा दीजिए।

शुभदाने कहा—भैया, जब बाल-बच्चोंके साथ खानेको नहीं जुटता था, तब भी शायद ये रुपये मैं नहीं लेती। अब मुझे कौन दुःख है, जो मैं रुपये लूँ? ये मेरे रुपये नहीं हैं। तुम वापस कर दो।

सोच-विचारकर सदानन्दने कहा—मैं कलकत्ते जाकर पता लगाऊँगा। ये रुपए अभी अपने पास रख लीजिए। अगर लौटा देनेको हुआ तो लौटा दूँगा।

शुभदाने कहा—तुम रुपए साथ लेते जाओ—इसमें भला-बुरा कुछ नहीं है—एकबारगी लौटा ही आओ। सम्भव है, उन्होंने और किसीके बदले गलतीसे मुझे भेज दिये हों।

" ख़ैर, जो कुछ होगा, वहीं जाकर ठीक करूँगा। "

" यही करो। "

## १५

अपने बड़े-से दफ़्तरमें वकील अघोरनाथ बाबू बैठे हैं। और सामने टेबिलके दूसरी ओर मालपतपुरके ज़मींदार सुरेन्द्रनाथ बाबू हैं। टेबिलके ऊपर मुकदमेके कागज़ोंका ढेर है। व्यस्त भावसे दोनों जने उसीमें लगे हैं।

कुछ देर बाद सिर उठाकर सुरेन्द्र बाबूने कहा—अघोर बाबू, जान पड़ता है, यह मुकदमा मैं नहीं जीत सकूँगा।

" अभी कुछ भी नहीं कहा जा सकता। "

" अच्छी तरह कहा जा सकता है। मैंने ठीक समझा है, मुकदमा हारना ही होगा। "

" लेकिन हाईकोर्टके ऊपर भी तो है? "

" है, लेकिन वहाँ तक जानेकी इच्छा नहीं है। "

" तो क्या मालपुरकी जायदाद छोड़ दीजियेगा? "

" न छोड़नेका और उपाय क्या है? "

" आपकी आमदनी बहुत घट जायगी। "

" हाँ, लगभग आधी रह जायगी। "

अघोर बाबू चुप हो रहे। मन-ही-मन बहुत विरक्त हो गये थे। क्योंकि उन्होंने भी समझ लिया था कि सुरेन्द्रनाथका अनुमान ही अन्ततक सत्य होगा। इसी समय एक नौकरने आकर कहा—बाहर एक आदमी खड़े हैं, आपसे मिलना चाहते हैं।

अघोर बाबूने उसकी ओर ताककर पूछा—कौन है?

"नहीं जानता। देखनेसे जान पड़ता है कि कोई ब्राह्मण पण्डित हैं।"

"तो जाकर कह दे, इस समय मुझे फुर्सत नहीं है।"

कुछ देर बाद नौकरने फिर आकर कहा—वह जाना नहीं चाहते, कहते हैं बड़ा जरूरी काम है।

अघोर बाबू और अधिक खीझ उठे। किन्तु सुरेन्द्र बाबूकी ओर देखकर बोले—क्या नहीं कुछ है?"

"हर्ज क्या है?"

अघोर बाबूने नौकरको वैसी ही आज्ञा दी। कुछ देर बाद एक लम्बे डीलडौलके गोरे रंगके ब्राह्मण आकर उपस्थित हुए। गलेमें जनेऊ, खोपड़ीपर शिखा, लेकिन माथेपर तिलक, बिन्दी आदि कुछ भी नहीं। बदनमें चादर ओढ़े और बिना किनारीकी मोटी धोती पहने। पैरोंमें जूता नहीं। घुटनोंतक धूल भरी हुई। सुरेन्द्र और अघोर बाबू दोनोंने उनको देखा। अघोर बाबूने कहा—बैठिए।

ब्राह्मण पास ही एक कुर्सीपर बैठकर बोले—वकील बाबू अघोरनाथ बाबू—

"मेरा ही नाम अघोरनाथ है। कहिए?"

"तो फिर आपहीसे काम है। जो कहना है वह क्या यहीं कह सकता हूँ?"

"बेखटके कहिए।"

तब ब्राह्मणने चादरके खूँटसे एक कागज खोलकर कहा—यह नोटिस क्या शुभदा देवीके नाम आपने ही भेजा था?

अघोर बाबूने नोटिसको उलट-पलटकर देखनेके बाद कहा—हाँ, मैंने ही भेजा था।

ब्राह्मणने विस्मित होकर कहा—हलुदपुरके हारानमुकर्जीके घरमें शुभदा देवीको?

"जी हाँ, बिल्कुल ठीक।"

"यह नोटिस क्यों भेजे थे?"

"मालिककी आज्ञा थी।"

"मालिक कौन है?"

अघोर बाबूने सुरेन्द्र बाबूकी ओर कनखियोंसे जरा देखा, फिर कहा—यह बतानेकी मनाही है।

"तो ये रुपए फेर लीजिए। जिन्हें आपने भेजे थे, वे नहीं लेंगी, आपको वे नहीं जानतीं और सम्भवतः आपके मालिकको भी वह नहीं जानतीं-पहचानतीं। उन्होंने मुझे यहाँ पता लगाकर रुपए लौटा देनेके लिए भेजा है। हम लोगोंने समझा था कि आपने शायद गलतीसे एक जनेके नामकी जगह दूसरे जनेका नाम पढ़के लिख दिया है।"

अघोर बाबू हँसे। बोले—ऐसी गलती वकील लोग नहीं कर सकते।

"न सही, लेकिन हम अब आप वापस ले लीजिए।"

"यह भी नहीं कर सकता—मालिककी आज्ञाके बिना कुछ भी नहीं करूँगा।"

तो फिर उनसे पूछकर खबर दीजिएगा, मैं और दिन आकर दे जाऊँगा।"

ब्राह्मण उठ रहे थे, किन्तु सुरेन्द्र आपहीसे पूछ बैठे—महाशयका नाम?

"मेरा नाम सदानन्द चक्रवर्ती है।"

सुरेन्द्रनाथ चौंक पड़े। कुछ देर तक सदानन्दकी ओर ताकते रहकर बोले—आप यहाँ कहाँ ठहरे हैं?

"कहाँ ठहरूँगा, यह कुछ अभी तय नहीं किया। यहीं चला आया था और सम्भवतः आज ही लौट जाऊँगा।"

सुरेन्द्रनाथने अघोर बाबूसे कहा—अभी चलता हूँ, रातको फिर आऊँगा। इसके उपरान्त सदानन्दकी ओर देखकर बोले—आपसे मुझे कुछ कहना है।

"कहिए।"

"यहाँ नहीं। मेरा डेरा पास ही है। आपको अगर कुछ आपत्ति न हो तो चलिए, वहीं चलें—वहीं सब कहूँगा।"

सदानन्दको इसमें आपत्ति नहीं थी। तब दोनों चले आकर गाड़ीपर बैठे। बैठनेके बाद सदानन्दने कहा—इसके पहले आपको कभी देखा हो, ऐसा नहीं जान पड़ता—लेकिन, आपने क्या कभी कहीं मुझे देखा था?

"नहीं, नहीं देखा। लेकिन आपको जानता हूँ।"

"कैसे?"

"डेरेपर चलिए—वहीं कहूँगा।"

थोड़ी ही देरमें गाड़ी डेरेपर पहुँच गई। सुरेन्द्र बाबूने कहा—मैं भी ब्राह्मण हूँ, बेला भी अधिक हो गई है—आप यहीं भोजन करें तो हानि है क्या?

"हो गया।"

"कहाँ? किसके साथ?"

"हमारे गाँवके ही लड़के—शारदाचरण रायके साथ।"

"मायका अब कैसा है?"

"वह नहीं बचा; उसको मरे अरसा हुआ।

"आह!—अच्छा उनकी बड़ी लड़की अब कहाँ है?"

दयानन्दने शिथिल होकर कहा—क्योंकि क्या मानें? वह भी तो नहीं बची।"

"बची नहीं? कैसे मर गई?"

"गंगामें डूबकर आत्महत्या कर ली।"

"यह कैसे जाना? क्या उसकी लाश पाई गई थी?"

"उसकी लाश पानीके ऊपर नहीं आई; लेकिन उसके पहननेकी धोती गंगाके किनारे मिली थी—इसीसे मालूम हुआ कि उसने अपनी जान दे दी है।"

"इस बारेमें अब किसीको सन्देह नहीं है?"

"नहीं।"

कुछ देर दोनों ही जने चुप रहे। उसके बाद सुरेन्द्रनाथ बोले—अच्छा मान लीजिए, ये रुपए अगर उसीने भेजे हों?

"किसने, ललनाने?"

"ललना कौन? उसका नाम क्या ललना था?"

"हाँ।"

"मैं भूल गया था। ठीक है, ललना ही था। ललना और छलना दो बहनें थीं—क्यों न?"

"हाँ।"

"अगर मान लीजिए, अगर उसीने ये रुपए भेजे हों।"

"जो मर गई है, उसने?"

'हाँ, उसीने। गंगाके किनारे उसकी धोती मिलनेसे ही उसके मरनेका निश्चय नहीं। अब अगर उसीने रुपए भेजे हों तो?"

दयानन्द बहुत विह्वल हो उठा। कुछ देर सिर थामे सोचता रहा। फिर बोला—वह जीवित नहीं है। जीती होती तो पत्र लिखती।

"पत्र लिखनेमें अगर उसे कष्ट मालूम हो ?"

"मैं ललनाको जानता हूँ। अभावका काम वह कभी न करेगी—जीवित रहकर कभी अपनेको नहीं छिपायेगी।"

"वह मरी नहीं जीवित है। उसीने रुपए भेजे हैं, और हर महीने भेजेगी।"

सदानन्दने अपना कपार दोनों हाथोंसे दबाकर कहा—आपका नाम ?

"सुरेन्द्रनाथ राय"

"निवास ?"

"नारायणपुर।"

"आपने हारान बाबू और उनके परिवारकी इतनी बातें किस तरह जानीं ?"

"ललनाने बताई हैं।"

"ललनाने नहीं बताईं। वह मर चुकी है।"

"मरी नहीं, सुखपूर्वक है।"

"वह स्वर्गको गई।"

सुरेन्द्रनाथ उसे रास्ता देख दिखाकर बोले—सदानन्द बाबू, और क्या चाहिए—

"मैं जाता हूँ—"

"और दो बातें—"

"अगर कभी भेंट हो तो कहियेगा—सदा दादाने उसे अनेक आशीर्वाद दिये हैं।"

"उसकी मालाको कहना—"

"कि स्वर्गको गई है।"

सदानन्द धीरे धीरे चला गया। फिर नहीं लौटा—फिर नहीं देखा।

उसके चले जाने पर सुरेन्द्रनाथ बहुत देरतक मौन निस्पन्द बैठे रहे। कुछ दिन पहले होता तो शायद सदानन्दके यों पागलपनेपर हँसते; किन्तु आज उनकी आँखोंके कोनोंमें आँसू भर आये। इसी समय बाहर नौकरने पुकारकर कहा, "बाबूजी गाड़ी तैयार करें ?"

रामतारण भट्ट हल्दारकी दूकानकी चौखटपर पीठ टिकाये तमाखू पी रहे थे। पैरोंमें धूसरे सदानन्दको देखकर बोले—ओरे सदानन्द, चार-पाँच दिन इधर तुमको देखा नहीं—कहाँ था?

सदानन्दने लौटे बिना ही पीछेकी ओर उँगली उठाकर कहा—वहाँ।

"कहाँ? यमुनापाड़ामें?"

"हूँ।"

"इतने दिनतक?"

"हूँ।"

सदानन्द तेजीसे पैर रखता हुआ चलने लगा।

रामतारणने चीखकर कहा—चल् हरेकी! क्या कहता है, कुछ समझ ही नहीं पड़ता।

सदानन्दने यह सुना नहीं, या सुन ही नहीं पाया। वह सीधा शुभदाके पास आकर उपस्थित हुआ। नोट शुभदाके पास रखकर बोला—कुछ पता नहीं चला।

शुभदाने कहा—तो बेकार ही कष्ट पाया।

सदानन्द चुप रहा।

शुभदाने फिर कहा—तो फिर ये रुपये लेकर क्या करूँगी?

"आपकी जो इच्छा हो। आपकी इच्छा हो, रुपये लौटा दें, न हो रख लें। अगर कभी पता चले तो लौटा दीजियेगा।"

लाचार होकर शुभदाने नोट उठाकर बक्समें रख दिया।

सदानन्दने पूछा—हारानबाबू कहाँ हैं?

शुभदाने पासकी कोठरी दिखाकर कहा—सो रहे हैं।

"कहीं गये नहीं?"

"गये थे, अभी लौटकर आये हैं।"

उस दिन सन्ध्याके समय आँधी-पानीके आसार नजर आने लगे। शुभदाने जल्दी-जल्दी भोजन बना लिया। हारान बाबू खा-पीकर बोले—कुछ पैसे देना।

"आज अब कहीं न जाना। देखो, आकाशमें बादल घिरे हुए हैं। रातको अगर जोरका पानी बरसे तो?"

"बरसेगा तो क्या होगा?"

सुमदा कुछ नहीं बोली ।

उस आदमीने फिर वैसे ही स्वरमें और एक बार फर्शपर लाठी ठोककर कहा—चाभी दे दे, नहीं तो गला घोटकर मार डालूँगा ।

अबकी सुमदा उठकर बैठ गई । तकियेके नीचेसे चाभियोंका गुच्छा निकाल-कर उस आदमीके सामने फेंक दिया और धीरे धीरे शान्त भावसे कहा—देखो, मेरे बड़े बक्समें दाहिनी तरफकी दराजमें एक पचास रुपयेका नोट रखा है, वही ले लो। बाईं तरफ विस्फोटकोंका प्रबन्ध रखा है, उसमें हाथ न लगाना ।

जैसे शान्त भावसे सुमदाने यह बात कही, उससे यह नहीं जान पड़ता था कि अब उसके मनमें रत्ती भर भी कोई भय है ।

चूना-स्याही लगाये हुए वह आदमी चाभी लेकर बड़े बक्सके पास गया और उसे खोल डाला । बाईं तरफ उसने बिलकुल हाथ नहीं डाला । दाहिनी ओरकी दराजमें पचास रुपयेका वह नोट लेकर उसने जेबमें खोंसा । सुमदाके कहनेके अनुसार उसने जैसे आसानीसे उस बक्सको खोला और दाहिनी ओरकी दराजका पता लगा लिया, उससे जान पड़ता है, जैसे यह सब उसका अच्छी तरह जाना-पहचाना था ।

यह सब जाने लगा, तब सुमदाने एक लम्बी साँस लेकर धीरे धीरे कहा—नोटमें शायद नाम लिखा है, नम्बर पड़े हैं । जरा सावधानीसे भुनाना ।

समाप्त

# सुलभ साहित्यमाला

सबसे सुन्दर, सस्ती और उत्कृष्ट ग्रन्थमाला।

[मू० प्रत्येक भागका १।।) और प्रत्येककी पृ० सं० १६० के लगभग]

## शरत् साहित्य

इस ग्रन्थमालामें भारतके सर्वश्रेष्ठ उपन्यास-कहानी-लेखक स्वर्गीय शरत्चन्द्र चट्टोपाध्यायके सम्पूर्ण साहित्यके अविकल शुद्ध और प्रामाणिक अनुवाद प्रकाशित किये गये हैं। इनमें मूलकी शैली और भावोंको सब तरहसे अक्षुण्ण रक्खा गया है और इनमें पाठकोंको मूल ग्रन्थोंके जैसा आनन्द आता है।

पहला भाग—सुमति (रामेर सुमति), पथनिर्देश और अनुपमाका प्रेम कहानियाँ। काशीनाथ, लघु उपन्यास।

दूसरा भाग—अन्धकारमें आलोक, कहानी। स्वामी और बैकुण्ठका दान-पत्र, दो छोटे उपन्यास।

तीसरा भाग—तसवीर (छवि) और दर्प-चूर्ण, कहानियां। चन्द्रनाथ उपन्यास।

चौथा भाग—श्रीकान्त प्रथम पर्व।

पाँचवाँ भाग—बाम्हनकी बेटी, मझोला उपन्यास। प्रकाश और छाया, विलासी, एकादशी बैरागी और बाल्यस्मृति, कहानियाँ।

छठा भाग—श्रीकान्त द्वितीय पर्व।

सातवाँ भाग—श्रीकान्त तृतीय पर्व।

आठवाँ भाग—बिन्दोका लल्ला, बोझा, मन्दिर, मुकदमेका नतीजा, हरिचरण, हरिलक्ष्मी और अभागिनीका स्वर्ग, ये सात कहानियाँ हैं।

नवाँ भाग—षोडशी नाटक और निष्कृति (छुटकारा) कहानी।

दसवाँ भाग—देवदास और बड़ी दीदी (बड़ दिदि) नामके दो मझले उपन्यास।

ग्यारहवाँ भाग—पण्डितजी (पण्डित मशाय) और मझली दीदी (मेज दिदि), उपन्यास।

बारहवाँ भाग—रमा नाटक और परिणीता छोटा उपन्यास।

तेरहवाँ-चौदहवाँ भाग—पथके दावेदार (अधिकार), क्रान्तिकारी उपन्यास।

पन्द्रहवाँ भाग—अनुराधा, मझेला और पारस, कहानियाँ और नारीका मूल्य, ८८ पृष्ठका विस्तृत निबन्ध।

सोलह सत्रहवाँ भाग—शरत्‌की अमर विजय-स्तम्भ, गृहदाह, उपन्यास।

अठारहवाँ भाग—दत्ता सामाजिक उपन्यास।

उन्नीसवाँ भाग—ग्रामीण समाज 'पल्ली समाज' नामक श्रेष्ठ उपन्यास।

बीसवाँ इक्कीसवाँ भाग—शेष प्रश्न। शरत् बाबूका अन्तिम और श्रेष्ठ उपन्यास।

बाईसवाँ भाग—श्रीकान्तका चतुर्थ पर्व।

तेईस-चौबीसवाँ भाग—विप्रदास उपन्यास, जिसमें 'सती' उच्च कोटिकी कहानी और तरुणोंका विद्रोह (निबन्ध)।

पचीसवाँ भाग—शरत्-पत्रावली। शरत् बाबूके लिखे सौसे अधिक पत्रोंका संग्रह।

छब्बीसवाँ भाग—जागरण, आगामी काल, भला बुरा, आनेकी आशायें और रसचक्र, अपूर्ण रचनायें। तीन उपन्यासोंके और दो कहानियोंके अंश जान पड़ते हैं।

सत्ताईस अट्ठाईस उन्तीसवाँ भाग—चरित्रहीन श्रेष्ठ उपन्यासोंमेंसे अन्यतम।

तीसवाँ भाग—विराज बहू और बचपनकी कहानियाँ। विराज बहू एक मार्मिक उपन्यास है। बचपनकी कहानियाँ बड़ी ही रोचक और उनी मानवीय करुणासे ओतप्रोत वो शरत्‌की प्रतिभा है।

इकत्तीसवाँ भाग——शरत्-निबन्धावली। साहित्य और स्वदेश सम्बन्धी चुने हुए २१ निबन्धोंका संग्रह।

बत्तीस तेतीसवाँ भाग—देना-पावना और नया विधान उपन्यास।

चौंतीस पैंतीसवाँ भाग—शेष परिचय शरत् बाबूका अन्तिम उपन्यास, जिसे श्रीमती राधारानी देवीने लिखकर पूर्ण किया।

छत्तीसवाँ भाग—शुभदा। शरत् बाबूका यह है तो सबसे पहले लिखा हुआ उपन्यास, परन्तु प्रकाशित हुआ है उनकी मृत्युके उपरान्त। वे इसे संशोधित परिवर्तित करना चाहते थे, पर नहीं कर सके।